उपनिषदों में प्रसिद्ध राजा जनक रामायण में वर्णित मिथिला-नरेश ही हैं। ऋग्वेद में सीता का देवी रूप में वर्णन मिलता है तथा सूत्र ग्रन्थों में सीता की प्रार्थना मिलती है। इसी प्रकार से वेवर ने रामायण का सम्बन्ध यजुर्वेद से जोड़ने का प्रयास किया है तथा जेकोबी ने तो इन्द्र तथा वृत्रासुर के युद्ध को राम-रावण का युद्ध ही बतला दिया है। किन्तु वास्तविकता यह है कि वैदिक साहित्य की अस्पष्ट एवं रहस्यपूर्ण भाषा के कारण किसी निश्चय पर पहुँचना कठिन है।

रामायण की प्राचीनतम प्रति महाभारत की प्राचीनतम प्रति से अधिक पुरानी है, इसमें कोई भी सन्देह नहीं है। इसका कारण यह है कि रामायण में महाभारत के किसी पात्र का उल्लेख नहीं हुआ है किन्तु महाभारत के सातवें पर्व में रामायण के छठे काण्ड से दो श्लोक उद्धृत किए गए हैं और महाभारत के तीसरे पर्व के २७७ से २९१ तक के अध्यायों में रामोपाख्यान है जो रामायण पर आधृत प्रतीत होता है। वस्तुतः महाभारत के रामोपख्यान का वक्ता इस तथ्य का विश्वासी प्रतीत होता है कि महाभारत के श्रोताओं को रामकथा पूर्णतः ज्ञात है।

बौद्ध साहित्य के अनुशीलन से भी ऐसा ज्ञात होता है कि रामायण का प्रणयन बौद्ध काल से पहले हुआ होगा। रामायण के बौद्ध से पूर्ववर्त्ती होने के प्रमाण रूप में निम्न तर्क दिए जा सकते हैं—

१. पालि जातकों में दशरथ जातक किंचित परिवर्त्तन के उपरान्त आया है। इतना ही नहीं रामायण का एक श्लोक (६,१२८) भी उस जातक में भाषा-रूपान्तर के उपरान्त उद्धृत है।

२. प्रोफेसर सिलवन लेवी के मतानुसार बौद्ध ग्रन्थ सद्धर्मस्मृत्युपस्थान निस्सन्देह वाल्मीकि का ऋणी है। उक्त ग्रन्थ का जम्बू द्वीप वर्णन रामायण के दिग्वर्णन से बिल्कुल मिलता है। इसके अतिरिक्त इस ग्रंथ में नदियों, समुद्रों, देशों और द्वीपों का उल्लेख बिल्कुल उसी शैली से किया गया है जिस शैली से यह रामायण में है। वे पुनः कहते हैं कि यदि कहा जावे कि शायद वाल्मीकि

ने ही बौद्ध-स्मृतियों से कुछ लिया हो तो यह बात ठीक नहीं। क्योंकि ब्राह्मण धर्म के बारे में इतने कट्टर थे कि उनके द्वारा बौद्ध ग्रन्थों से कुछ लेने की सम्भावना नहीं है। इसके अतिरिक्त रामायण में उच्चतम सदाचार की शिक्षा है, जिसे बाल्मीकि ने किसी अविस्पष्ट बौद्ध ग्रन्थ से नहीं लिया होगा। हाँ, इसके विपरीत बौद्धों द्वारा ब्राह्मणो के ग्रन्थो से बहुत कुछ लेने के अनेक उदाहरण मिलते हैं।

३. एच० जैकोबी के मतानुसार भाषा के आधार पर भी यह निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि रामायण बौद्ध-काल से पहले की रचना है।

आभ्यन्तरिक साक्ष्य—आभ्यन्तरिक साक्ष्यों के आधार पर भी रामायण का रचना-काल बौद्ध-काल से पहले ही ठहरता है। क्योंकि—

१. रामायण में राम सोन और गंगा के सङ्गम से होकर जाते हैं पर वहाँ पाटलिपुत्र का उल्लेख नहीं मिलता। वास्तव में पाटलिपुत्र नगर की स्थापना ५०० ई० पू० में मगध-नरेश अजातशत्रु ने की। पहले यह साधारण ग्राम मात्र था, जिसका उल्लेख बौद्ध ग्रन्थों में 'पाटलिग्राम' से प्राप्त होता है। अजातशत्रु ने शत्रुओं के आक्रमण से अपनी रक्षा करने के निमित्त गङ्गा-सोन के संगम पर इस ग्राम में किला बनवाया। कहा जा सकता है कि रामायण ५०० ई० पू० से पहले लिखा गया।

२. कौशल जनपद की राजधानी रामायण में अयोध्या बतलाई गई है किन्तु जैन और बौद्ध ग्रंथों में वह अयोध्या के स्थान पर साकेत नाम से ही विख्यात है। लव ने अपनी राजधानी 'श्रावस्ती' में स्थिर की। अतः रामायण की रचना उस समय की गई होगी जब अयोध्या को छोड़ कर श्रावस्ती में राजधानी नहीं लाई गई थी। बुद्ध के समय में कौशल के राजा 'प्रसेनजित' श्रावस्ती में ही राज्य करते थे। अतः रामायण की रचना बुद्ध से पहले हुई।

३. गङ्गा पार करने के उपरांत राम 'विशाला' में पहुँचे। इसके अधिपति का नाम सुमति था। इसने इन लोगों की बड़ी अभ्यर्थना की—

गङ्गाकूले निविष्टास्ते विशालां ददृशु पुरीम् । इक्ष्वाकु की 'अलम्बुसा' नामक रानी से उत्पन्न 'विशाल' नामक पुत्र ने इस नगरी को बसाया था । इसीलिए यह विशाला के नाम से प्रख्यात थी । रामायण में 'विशाला' और 'मिथिला' दो स्वतन्त्र राजतन्त्रों का उल्लेख किया गया है किन्तु बुद्ध के समय में ये दोनों राज्य पृथक् स्वतन्त्र न होकर वैशाली राज्य के रूप में सम्मिलित कर दिए गए थे और शासन-विधान भी गणतन्त्र राज्य के समान था । अतः रामायण बुद्ध-युग से पूर्व की रचना होनी चाहिए ।

४. रामायण में भारत के दक्षिणी अंश को एक विराट् अरण्य के रूप में चित्रित किया गया है । वहाँ वन्दर, भालू आदि असभ्य या अर्ध-सभ्य जातियों को निवास करते हुए दिखाया गया है । इन देशों में आर्य सभ्यता के प्रसार से पूर्व यही अवस्था थी । फलतः रामायण का निर्माण-काल दक्षिणी-भारत के आर्य बनने से पूर्व का ही मानना चाहिए ।

५. रामायण के अध्ययन से ज्ञात होता है कि उत्तरी भारत कौशल, अङ्ग, कान्यकुब्ज, मगध, मिथिला आदि अनेक छोटे-छोटे राज्यों में बँटा था । लेकिन इस प्रकार की राजनीतिक अवस्था बुद्ध-पूर्व भारत में ही दृष्टिगत होती है ।

६—रामायण पाणिनि से पूर्ववर्ती है, इसमें कोई सन्देह नहीं क्योंकि रामायण पर पाणिनि के व्याकरण का कोई प्रभाव दिखाई नहीं देता जबकि परवर्ती काव्य पाणिनि के व्याकरण से प्रभावित हुए बिना न रह सका । उदाहरणार्थ हम रामायण के मूल श्लोक—

"मा निषाद प्रतिष्ठां त्वम् अगमः शाश्वती समाः"

को ले सकते हैं । इस श्लोक में 'न माङ्योगे' सूत्र के अनुसार 'अगमः' न होकर 'गमः' होना चाहिए । पाणिनि का काल ६ठी शताब्दी के लगभग माना जाता है । इसी प्रकार से अनेक उदाहरण दिए जा सकते हैं जहाँ बाल्मीकि ने पाणिनि के नियमों का उल्लंघन किया है ।

उपर्युक्त प्रमाणों के आधार पर कहा जा सकता है कि रामायण की रचना बुद्ध-जन्म से पूर्व हुई अर्थात् रामायण को ५०० ई० पू० से पहले की रचना मानना न्याय संगत है।

**प्रक्षिप्त अंश**—लोकप्रिय ग्रंथ होने के कारण रामायण में निरन्तर क्षेपक जुड़ते रहे हैं। उसके प्रायः सभी आलोचकों की धारणा है कि बालकाण्ड और उत्तरकाण्ड मूल ग्रन्थ में नहीं थे, उन्हें बाद में जोड़ा गया है। प्रो० याकोबी के मतानुसार रामायण के मूलपाठ में पांच ही काण्ड थे—अयोध्या काण्ड से युद्ध काण्ड तक। युद्ध काण्ड के अन्त में दी गई फलश्रुति से ही रामायण की इतिश्री हुई जान पड़ती है।

बालकाण्ड के क्षेपक होने का सबसे बड़ा प्रमाण यह है कि इसमें अनेक ऐसी कथाएँ आई हैं जिनका राम-चरित्र से तनिक भी सम्बन्ध नहीं है। इतना ही नहीं इसमें अनेक ऐसी उक्तियों का भी समावेश है जो शेष पांच काण्डों से तनिक भी मेल नहीं खातीं। उदाहरणार्थ बाल-काण्ड में लक्ष्मण और उर्मिला का विवाह वर्णित है, किन्तु अरण्यकाण्ड में शूर्पणखा-प्रसंग में लक्ष्मण को अकृतदारः अर्थात् अविवाहित बतलाया गया है।

बालकाण्ड के समान ही उत्तरकाण्ड भी क्षेपक ही ज्ञात होता है क्योंकि उस काण्ड की भी आधी से अधिक सामग्री रामचरित से सम्बन्ध नहीं रखती। इसकी मुख्य कथा तो सीता-बनवास तथा लवकुश को राज्य देकर राम का स्वर्गारोहण है; किन्तु इसके साथ ही ययाति, नहुष, इन्द्र, वृत्रासुर, वशिष्ठ, अगस्त्य की जन्म-कथा, पुरुरवा-उर्वशी आदि के कितने ही उपाख्यान और मिलते हैं। इतना ही नहीं जो प्रसंग रामकथा से सम्बन्ध भी रखते हैं उनमें भी एकता नहीं है। इस काण्ड में अन्य काण्डों को देखते हुए पुनरुक्ति-दोष तथा विरोधी बातें भी मिलती हैं। उदाहरणार्थ, युद्धकाण्ड के अंतिम सर्ग में सुग्रीव विभीषण आदि के चले जाने का स्पष्ट उल्लेख हुआ है किन्तु उत्तरकाण्ड में पुनः उनके प्रस्थान का वर्णन किया गया है। इसी प्रकार से उत्तरकाण्ड के १७वें सर्ग में वेदवती की कथा आती है जिसके अनुसार सीता अपने पूर्व जन्म

में वेदवती ही थी किन्तु यदि यह प्रसंग प्रक्षिप्त न होता तो इसका उल्लेख रामायण के अन्य काण्डों में—सीता-जन्म प्रसंग के समय—अवश्य किया जाता। इतना ही नहीं महाभारत के रामोपाख्यान तथा संस्कृत के अनेक राम-काव्यों में उत्तर-काण्ड की कथा का वर्णन नहीं है।

केवल कथा-प्रसङ्गों की दृष्टि से ही नहीं अपितु शैली की दृष्टि से भी बालकाण्ड और उत्तरकाण्ड क्षेपक ही प्रतीत होते हैं। इन दोनों ही काण्डों की शैली शेष काण्डों से मेल नहीं खाती। इसी प्रकार से इन दोनों की कथा में उतना प्रवाह नहीं मिलता जितना कि अन्य काण्डों में विद्यमान है। इनमें आए हुए उपाख्यानों से कथा-प्रवाह टूट सा गया है।

बालकाण्ड और उत्तरकाण्ड के क्षेपक होने का एक और सबसे बड़ा प्रमाण यह है कि इन दोनों काण्डों में राम को विष्णु का अवतार बतलाया गया है जबकि शेष काण्डों (कुछ प्रक्षिप्त अंशों को छोड़कर, क्योंकि युद्धकाण्ड के अंत में सीता के अग्नि-प्रवेश करने पर सब देवता घटना-स्थल पर आकर राम की विष्णु-रूप में स्तुति करते हैं) में वे केवल माननीय महापुरुष के रूप में ही चित्रित किए गए हैं।

लेकिन उपर्युक्त कथन का यह अभिप्राय नहीं है कि रामायण में अन्यत्र कहीं प्रक्षिप्त अंशों का समावेश ही नहीं है। वस्तुतः अयोध्याकाण्ड से लेकर युद्धकाण्ड तक भी अनेक क्षेपकों की भरमार है, अन्तर है तो केवल इतना कि वहाँ पर केवल हृदयग्राही प्रसङ्गों का ही विस्तार किया गया है।

काव्य-कौशल—संस्कृत साहित्य का आदि-काव्य होने पर भी रामायण एक अनुपम रचना है। इसमें महाकाव्य के सभी प्रमुख लक्षणों—विषय की उदात्तता, घटनाओं का वैचित्र्यपूर्ण विन्यास तथा भाषा का सौष्ठव—का समाहार है। रचना-शैली, विचारों की मनोहारिता तथा रमणीय दृश्यों के क्षेत्र में तो इसका प्रणेता इतना सफल है कि विद्वानों ने अलंकृत शैली के महाकाव्यों में इसे प्रथम स्थान दिया है।

रामायण का प्रणेता शैली, चरित्र-चित्रण तथा वर्णन की शक्ति में अपूर्व है। उसकी शैली सरल, उत्कृष्ट, अलंकृत और सुसंस्कृत है। अप्रचलित शब्दों

का उसमें अभाव है। लेकिन इसका यह अभिप्राय नहीं है कि सरल होने के कारण यह ग्रंथ काव्य-गौरव की दृष्टि से मूल्यहीन हो। वस्तुतः कवि ने सरल शब्दावली को लेकर एक ओर पाठक को असाधारण रूप में प्रभावित किया है, वहाँ दूसरी ओर रसयोजना, छन्दयोजना और अलंकारों के प्रयोग द्वारा अपने ग्रंथ को अति रमणीय बना दिया है। उसकी रचना में सभी रसों का समुचित परिपाक है। उपमा, रूपक और स्वाभावोक्ति का अत्युत्तम रीति से प्रयोग है। डा० शांतिकुमार नानूराम व्यास के शब्दों में 'रामायण में होमर, वर्जिल और मिल्टन की अपेक्षा कहीं अधिक भाषा का गाम्भीर्य, छन्दों का औचित्य और रस का परिपाक है।'

रामायण-प्रणेता ने अपने पात्रों का चरित्रांक भी बहुत सफलतापूर्वक किया है। उसने अयोध्या नरेश दशरथ की तीनों रानियों के मनोभावों का अति सूक्ष्म अध्ययन किया है और अपने उसी अनुभव के आधार पर तीनों के स्वभाव में वैषम्य प्रदर्शित किया है। राम के बनवास के समय तथा दशरथ की मृत्यु के समय कौशल्या के विचार, स्वभाव और व्यवहार का बहुत सुन्दर वर्णन किया गया है। राम और सीता के साथ लक्ष्मण को भेजते समय सुमित्रा का चरित्र-चित्रण तथा दशरथ से वरदान मांगते समय और उसके बाद तथा भरत के द्वारा राज्य को अस्वीकार करने पर, कैकेयी के दुःखित होने पर उसके विचार और व्यवहार का सुन्दर चित्रण किया गया है।

रामायण के अध्ययन से लेखक की अपूर्व वर्णन-शक्ति का परिचय भी प्राप्त होता है। वनप्रदेशों, आश्रमों, सेनाओं, युद्धों, राजप्रसादों, नगरों, मनुष्यों और उनके व्यवहारों का जो वर्णन रामायण में किया गया है वह वास्तविकता से परिपूर्ण है। ऋतुओं के वर्णन तो पाठक और श्रोताओं पर असाधारण प्रभाव डालते हैं। ऐसा गम्भीर और वास्तविकता से युक्त प्रभावकारी वर्णन अन्यत्र उपलब्ध नहीं होता है।

रामायण में काव्य-कला के विभिन्न अवयवों का जहाँ सम्यक् प्रस्फुटन हुआ है वहाँ उसमें असंख्य सुभाषित भी संगृहीत हैं। सुभाषित मनुष्य को

भौतिक और आध्यात्मिक उन्नति के मार्ग की शिक्षा देते हैं। अत्यधिक धन-लिप्सा मनुष्य के जीवन को नष्ट कर देती है, यह कैकेयी और वाली के जीवन से स्पष्ट है। इसी प्रकार अत्यधिक कामुकता भी मनुष्य को नष्ट कर देती है, यह बात भी रामायण के प्रणेता ने बड़ी कुशलता से दिखाई है। वस्तुत: वालमीकि ने जीवन की पवित्रता पर बहुत बल दिया है। उन्होंने सिद्ध किया है कि आचार ही मानव-जीवन का सर्वोत्तम गुण है, विवाह एक पवित्र बन्धन है, कर्त्तव्यनिष्ठा परम धर्म है और यही मनुष्य को गौरव से युक्त करता है।

रामायण का महत्त्व काव्यशास्त्रियों और जनसाधारण के लिए ही नहीं है, अपितु इतिहासज्ञों के लिए भी यह ग्रंथ अत्यन्त महत्वपूर्ण है। इसी के आधार पर हम प्राचीन भारत की सामाजिक अवस्था का अनुमान कर सकते हैं। इसी के अध्ययन से हमें ज्ञात होता है कि उस समय अयोध्या और लंका दोनों ही स्थानों पर प्रजातन्त्र राज्य की व्यवस्था थी। राजा यद्यपि राज्य का अध्यक्ष होता था किन्तु राज्य की नीति का निर्धारण अधिकतर प्रजा की इच्छा के अनुसार हुआ करता था। व्यापार में अनुचित प्रतिस्पर्धा तथा सबलों द्वारा निर्बलों के उत्पीड़न को रोकने के लिए प्रयत्न किया जाता था। निर्माण-कार्य के लिए वृक्षों को यन्त्रों की सहायता से हटाया और काटा जाता था। अयोध्यावासी धार्मिक विधियों का अनुष्ठान भी करते थे। राक्षस उनकी इन विधियों में विघ्न डालते थे। नैतिक नियमों का पालन अयोध्या में कुछ कठोरता तथा किष्किन्धा में कुछ शिथिलता के साथ होता था। मृत व्यक्ति का शव तेल से परिपूर्ण हौज में रक्खा जाता था।

प्रश्न ८—महाभारत के कर्तृत्व, रचनाकाल और काव्य-कौशल पर एक आलोचनात्मक निबन्ध लिखिए।

महर्षि व्यास द्वारा विरचित तथा अठारह पर्वों में विभक्त यह ग्रंथ (महाभारत) विश्व-साहित्य का सबसे बड़ा महाकाव्य है। यह ईलियड और ओडिसी के संयुक्त परिमाण से आठ गुना है। इसमें पाण्डवों और कौरवों

की अति-प्रचलित कथा है। इस कथा के अतिरिक्त इसमें देवताओं, राजाओं और ऋषियों की कथाएँ हैं, जिनका मुख्य कथा से कोई साक्षात् सम्बन्ध नहीं है। इतना ही नहीं समय के दीर्घ प्रवाह में मूल कथा के चारों ओर अनेक अन्य आख्यानों का भी एक बहुत बड़ा जमघट-सा लग गया है।

विषय की बहुविधता के अतिरिक्त भिन्न-भिन्न अंशों का शैली-सम्बन्धी तारतम्य, अनेक प्रकार के छन्दों का प्राचुर्य और परस्पर विरोधी सामञ्जस्य-विघातक सिद्धांतों का प्रतिपादन आदि बातों से भी यह निष्कर्ष निकलता है कि महाभारत की मूल कथा काल-क्रम से अनेक मस्तिष्कों की कल्पनाओं से आप्लावित होकर इस विलक्षण मिश्रित स्वरूप को प्राप्त हुई है। महाभारत स्वयं इस बात का प्रमाण है कि उसका मूल स्वरूप 'जय' आधुनिक स्वरूप से बहुत छोटा था और उसको कम से कम दो बार अवश्य परिवर्द्धित किया गया है। आज इसी विश्वास के आधार पर विभिन्न विद्वान् महाभारत की निम्नलिखित अवस्थाओं का प्रतिपादन करते हैं।

**प्रथम अवस्था**—मूल महाभारत ऐतिहासिक ग्रन्थ था, जिसका नाम 'जय' था— **'जयनामेतिहासोऽयम्, ततो जयमुदीरयेत्'** आदि। उसका आरम्भ 'उपरिचर'—इत्यादि त्रेसठवें अध्याय से होता है। प्रोफेसर मैकडानल का विचार है कि इस 'जय' नाम की रचना में ८८०० श्लोक थे। किंतु चिंतामणि वैद्य का विश्वास है कि उक्त संख्या कूट श्लोकों की है। सब पद्य मिलाकर संभवतः २०००० थे परम्परा के अनुसार पराशर के पुत्र द्वैपायन व्यास उसके रचयिता हैं। इस नाम का एक व्यक्ति प्राचीन महाभारत में विद्यमान था। यह बात कृष्ण यजुर्वेद के काण्क भाग में 'व्यास-पाराशर्य' के उल्लेख से सिद्ध होती है।

**द्वितीय अवस्था**—प्रथम परिवर्द्धन में कुछ वीर कथाएँ मिलाई गईं और सम्भवतः इसका नाम भारत रखा गया। इसमें २४,००० पद्य थे। परम्परा के अनुसार इसका सम्पादक वैशम्पायन था जो 'अश्वलायन गृह्यसूत्र' में भारताचार्य पद से उल्लिखित है।

तृतीय अवस्था—दूसरा परिवर्द्धन वीर-काव्य की सीमाओं को लांघ कर विस्मयापद विस्तार को प्राप्त हो गया। श्लोकों की संख्या २४००० से एक लाख के निकट पहुंच गई और महाभारत के नाम से उसकी प्रसिद्धि हुई—
"महत्वाच्च भारवत्वाच महाभारतमुच्यते"

यह विशालकाय ग्रन्थ अनुपर्वों में विभक्त किया गया। इसका सम्पादन करने वाला सौति कहा जाता है।

महाभारत का रचना-काल—समस्त वैदिक साहित्य में महाभारत का कोई उल्लेख नहीं मिलता है, यद्यपि ब्राह्मण ग्रन्थों और वेदों में कुरु और पांचाल नामी दो झगड़ने वाली जातियों का वर्णन है। इतना ही नहीं कुरुक्षेत्र, परीक्षित, जनमेजय, दुष्यन्त-पुत्र भरत तथा धृतराष्ट्र का भी उल्लेख किया गया है। 'शांखायन श्रौत सूत्र' में कुरुक्षेत्र के उस युद्ध का उल्लेख किया गया है जिसमें कौरवों का नाश हो गया था। पाणिनी ने युधिष्ठिर, भीम, विदुर तथा महाभारत शब्दों की व्युत्पत्तिमूलक विवेचना की है। पतंजलि ने जिनका समय १४० ई० पू० है, महाभारत के युद्ध का स्पष्ट उल्लेख किया है। फलतः यह स्पष्ट है कि महाभारत के कुछ आख्यान तथा उसका मूल ऐतिहासिक कथानक लगभग १००० ई० पू० अर्थात् उत्तर-वैदिक काल में प्रसिद्धि पा चुका था।

पाश्चात्य विद्वानों का विचार है कि महाभारत का वर्तमान रूप ईसा की चौथी शताब्दी तक निर्मित हो चुका था। इस कथन की पुष्टि के लिए उन्होंने निम्न प्रमाण प्रस्तुत किए हैं—

१. प्रसिद्ध दार्शनिक कुमारिल भट्ट, जिनका समय ७०० ई० है, ने महाभारत को व्यास-रचित एक महान् स्मृति-ग्रन्थ माना है तथा अपने ग्रन्थों में प्रायः सभी पर्वों से उद्धरण दिए है।

२. सुबन्धु और बाणभट्ट जिनका समय ६००-६४० ई० है, भी महाभारत के काव्य-रूप से परिचित हैं।

३. कम्बोडिया के ६०० ई० के एक शिलालेख से यह प्रमाणित होता है कि छठी शताब्दी में महाभारत का प्रचार भारत के बाहर दूसरे देशों में भी हो चुका था।

४. ४५०-५०० ई० के आसपास के जो दानपत्र मिलते हैं उनमें महाभारत के श्लोकों को शास्त्रीय प्रमाण मान कर उद्धृत किया गया है।

५. ४४२ ई० के एक गुप्तकालीन लेख में महाभारत का उल्लेख 'शतसाहस्त्र्याँ' इस प्रकार किया गया है।

किंतु श्रीयुत् चिंतामणि विनायक वैद्य कुछ प्रबल प्रमाणों के आधार पर महाभारत का रचना-काल और भी कई सौ वर्ष पूर्व का मानते हैं। उनका कथन है कि हाप्किंस जैसे विद्वानों को डायो क्रायसोस्टोम नामक उस यूनानी विद्वान् के सम्बन्ध में कुछ भी ज्ञात नहीं है जो सन् ५० ई० में दक्षिण भारत के पाण्ड्या देश में आया था। उसने अपने संस्मरण में लिखा है कि भारत में एक लाख श्लोकों का इलियड है। इसमें संदेह नहीं कि एक लाख श्लोकों के इलियड से उसका अभिप्राय इलियड के भारतीय अनुवाद से न होकर महाभारत से ही है। इससे यह सिद्ध होता है कि महाभारत की रचना ५० ई० के पहले ही हो चुकी थी। इतना ही नहीं महाभारत में बुद्ध तथा बौद्ध धर्म सम्बन्धी कतिपय सिद्धान्तों तथा यूनानियों का उल्लेख भी कई बार मिलता है। इससे यह निष्कर्ष निकलता है कि महाभारत की रचना बौद्ध धर्म के विस्तार तथा सिकन्दर के आक्रमण (३२० ई० पू०) के उपरान्त हुई होगी।

अन्ततः कहा जा सकता है कि महाभारत का वर्तमान रूप ३२० ई० पू० से लेकर ५० ई० के बीच में निर्मित हो चुका था।

महाभारत पद्यों में आबद्ध है किन्तु कुछ सन्दर्भ गद्य में भी है। शैली की दृष्टि से ये गद्यांश महाभारत से भी प्राचीन प्रतीत होते हैं।

महाभारत का अधिकांश भाग सम्वादों और वर्णनों में पूर्ण हुआ है। इसके संवाद विचारपूर्ण, प्रवाह-युक्त तथा शक्तिशाली हैं। इन संवादों में उल्लेखनीय बात यह है कि इनमें वक्ता अपने भावों को निर्भीकता के साथ अभिव्यक्त

करता है। ये सम्वाद स्पष्ट और वास्तविकता से पूर्ण हैं। पाण्डवों और कौरवों की धनुर्विद्या की परीक्षा, वनवास के समय पाण्डवों के वन का जीवन, द्यूत-क्रीड़ा, शल्य के साथ कर्ण का युद्ध के लिए प्रस्थान आदि वर्णनों में बहुत ही रुचिकर सम्वाद हैं। इसके वर्णन विशेषतः युद्ध-वर्णन बहुत सुन्दर बन पड़े हैं।

चरित्र-चित्रण की दृष्टि से भी महाभारत एक सुन्दर रचना है। इसके सभी पात्र अपना स्वतन्त्र व्यक्तित्व रखते हैं। युधिष्ठिर, भीम, अर्जुन, नकुल, सहदेव, दुर्योधन, विदुर, कर्ण, कुन्ती और द्रौपदी सभी के चित्रण में व्यास ने अपनी कुशल प्रतिभा का परिचय दिया है।

भाषा-शैली की दृष्टि से महाभारत की समीक्षा करने पर ज्ञात होता है कि यह उस समय की बोलचाल की भाषा थी। इतना ही नहीं इसमें शब्दों के प्राचीन रूप भी उपलब्ध होते हैं। शैली की दृष्टि से इसमें एकरूपता का अभाव है क्योंकि इसके लेखक व्यास, वैशम्पायन, सौति तथा अन्य कई कवि हैं, जो कि विभिन्न समयों में हुए हैं। इसके शब्दों, लोकोक्तियों और वर्णनों पर वाल्मीकि का विशेष प्रभाव लक्षित होता है।

महाभारत अपने समय के सामाजिक जीवन पर भी प्रकाश डालता है। इसके अध्ययन से ज्ञात होता है कि उस समय पैतृक परम्परा का आदर होता था। ब्राह्मणों को आदरणीय माना जाता था। राजकुमारों को धनुर्विद्या की शिक्षा दी जाती थी। विवाह के लिए स्वयम्वर की प्रथा का प्रचलन था जिसमें धनुर्विद्या में विशेषज्ञता के आधार पर ही योग्य पति का चुनाव होता था। राज-परिवारों में बहु-विवाह की प्रथा थी। कुछ स्त्रियाँ पति के साथ सती भी होती थीं। देश में राजतन्त्र प्रणाली का बोलबाला था। द्यूत यद्यपि दुर्गुण माना जाता था किन्तु फिर भी पर्याप्त प्रचलित था। विन्ध्य पर्वत के दक्षिण में चोल, पाण्डच, चेर, आंध्र आदि शिक्षित जातियाँ रहती थीं। जन्म से जाति प्रथा को पूर्णतया नहीं माना जाता था। यथा व्यावहारिक दृष्टि से कर्ण सारथि का पुत्र था, किन्तु जातिगत विचार के आधार पर उसकी

धनुर्विद्या की विशेषज्ञता को न्यून नहीं किया गया। इसी प्रकार से दासी पुत्र विदुर उस समय सम्मानित राजनीतिज्ञ थे, धर्मव्याध और तुलाधर ब्राह्मण न होने पर भी धर्मशास्त्र के प्रामाणिक आचार्य थे। केवल जातिप्रथा का अभाव-सा ही उस युग में नहीं था अपितु वैदिक यज्ञों का महत्व भी कम हो गया था। इतना ही नहीं महाभारत में मन्दिर और मूर्तियों का उल्लेख भी प्राप्त नहीं होता है।

श्रेण्य काल के भारतीय साहित्य पर महाभारत का बहुत प्रभाव पड़ा है। मीमांसा-शास्त्र के व्याख्याताओं में प्रमुख कुमारिल भट्ट ने महाभारत का उल्लेख किया है और इसके पर्वों से श्लोक भी उद्धृत किए हैं। संस्कृत गद्य के प्रमुख लेखक बाणभट्ट तथा सुबन्धु ने भी अपने काव्य में इसका उपयोग किया है। बाण ने तो कादम्बरी में महाभारत के पारायण का भी उल्लेख किया है। कम्बोज (कम्बोडिया) के ६८० ई० के शिलालेखों से ज्ञात होता है कि मन्दिरों को महाभारत की दो प्रतियाँ दी गई थीं और यह प्रबन्ध किया गया था कि वहाँ पर इसका दैनिक पाठ हो। इसका ९९६ ई० में जावा की भाषा में अनुवाद हुआ।

**प्रश्न ९—निम्नलिखित पर टिप्पणियाँ लिखिये—**

(क) रामायण पर आधृत ग्रन्थ

(ख) महाभारत पर आधृत ग्रन्थ

**रामायण पर आधृत ग्रन्थ**—भारतीय ग्रन्थकार रामायण को आदि-काव्य और इसके प्रणेता वाल्मीकि को आदि-कवि कहते हैं। विश्वसाहित्य में भी यह जितना लोकप्रिय ग्रन्थ रहा है, उतना संभवतः दूसरा नहीं। इतना ही नहीं अपनी रचना के दिन से लेकर आज तक यह ग्रन्थ भारतीय कवियों और नाटककारों के प्राणों में स्फूर्ति भरता आया है। महाभारत के तीसरे पर्व में भी राम की कथा आयी है। भास, कालिदास आदि अन्य अनेक कवियों और नाटककारों ने भी रामायण की कथा का प्रयोग अपनी रचनाओं में किया है। संक्षेपतः रामायण पर आधृत मुख्य २ ग्रन्थों की सूची इस प्रकार प्रस्तुत की जा सकती है—

| संख्या | ग्रन्थ | रचयिता | काव्य-रूप |
|---|---|---|---|
| १. | प्रतिमा नाटक | भास | नाटक |
| २. | अभिषेक नाटक | ,, | ,, |
| ३. | यज्ञफल | ,, | ,, |
| ४. | रघुवंश | कालिदास | काव्य |
| ५. | कुन्दमाला | दिङ्नाग | नाटक |
| ६. | सेतुबंध | प्रवरसेन | काव्य |
| ७. | जानकी हरण | कुमारदास | ,, |
| ८. | रावण वध | भट्टि | ,, |
| ९. | आश्चर्य-चूड़ामणि | शक्तिभद्र | ,, |
| १०. | महावीर चरित् | भवभूति | नाटक |
| ११. | उत्तररामचरित् | ,, | ,, |
| १२. | अनर्घराघव | मुरारि | ,, |
| १३. | रामचरित् | अभिनन्द | काव्य |
| १४. | बालरामायण | राजशेखर | नाटक |
| १५. | महानाटक | हनुमान | ,, |
| १६. | रामायण चंपू | भोज | चम्पू |
| १७. | रामायण मंजरी | क्षेमेंद्र | काव्य |
| १८. | रामपालचरित् | संध्याकरनन्दी | ,, |
| १९. | प्रसन्नराघव | जयदेव | नाटक |
| २०. | उन्मत्त राघव | भास्कर | ,, |
| २१. | ,, | विरूपाक्ष | ,, |
| २२. | रघुनाथचरित् | वामनभट्टबाण | काव्य |
| २३. | आनन्दराघव | राजचूणामणि दीक्षित | नाटक |
| २४. | उत्तरचम्पू | वेंकटाध्वरी | चम्पू |
| २५. | अद्भुत दर्पण | महादेव | नाटक |

| | | | |
|---|---|---|---|
| २६. | जानकी परिणय | चक्रकवि | काव्य |
| २७. | ,, | रामभद्र दीक्षित | नाटक |

महाभारत पर आधृत ग्रन्थ—रामायण के ही समान महाभारत भी श्रेण्यकाल के कवियों के लिए लोकप्रिय रहा है। इन्होंने महाभारत की मुख्य कथा तथा उसकी अन्तर्गत अन्य कथाओं का उपयोग किया है। संक्षेपतः महाभारत पर आधृत मुख्य-मुख्य ग्रन्थों की सूची इस प्रकार प्रस्तुत की जा सकती है—

| संख्या | ग्रन्थ | रचयिता | काव्य-रूप |
|---|---|---|---|
| १. | पंचरात्र | भास | नाटक |
| २. | दूतवाक्य | ,, | ,, |
| ३. | मध्यमव्यायोग | ,, | ,, |
| ४. | दूतघटोत्कच | ,, | ,, |
| ५. | कर्णभार | ,, | ,, |
| ६. | ऊरुभंग | ,, | ,, |
| ७. | अभिज्ञान शाकुन्तल | कालिदास | नाटक |
| ८. | किरातार्जुनीय | भारवि | काव्य |
| ९. | वेणीसंहार | भट्टनारायण | नाटक |
| १०. | शिशुपालवध | माघ | काव्य |
| ११. | सुभद्रा-धनंजय | कुलशेखरवर्मन | नाटक |
| १२. | कीचक-वध | नीतिवर्मन | काव्य |
| १३. | बालभारत | राजशेखर | काव्य |
| १४. | नैषधानन्द | क्षेमीश्वर | ,, |
| १५. | नलचंपू | त्रिविक्रमभट्ट | चम्पू |
| १६. | भारत-मजरी | क्षेमेंद्र | काव्य |
| १७. | धनंजयव्यायोग | कांचनपण्डित | नाटक |
| १८. | किरातार्जुनीय व्यायोग | वत्सराज | ,, |

| | | | |
|---|---|---|---|
| १९. | नैषधीय चरित् | श्रीहर्ष | काव्य |
| २०. | नल-विलास | रामचन्द्र | नाटक |
| २१. | निर्भय-भीम | ,, | ,, |
| २२. | बालभारत | अमरचन्द्र | काव्य |
| २३. | पाण्डवचरित् | देवप्रभसूरि | |
| २४. | सहृदयानन्द | कृष्णानन्द | |
| २५. | बालभारत | अगस्त्य | |

प्रश्न १०—रामायण और महाभारत की तुलना कीजिए।

रामायण और महाभारत दोनों इसी देश की रचनाएं हैं। दोनों ग्रंथों ने भारतीयों के जातीय जीवन, जनता के नैतिक तथा धार्मिक विचारों तथा साहित्य के विभिन्न अङ्गों को पर्याप्त मात्रा में प्रभावित किया है। फलतः इन दोनों ग्रंथों का आज तुलनात्मक अध्ययन भी किया जाने लगा है।

रामायण और महाभारत का तुलनात्मक अध्ययन करते समय जो बात एकदम हमारा ध्यान अपनी ओर खींच लेती है वह है इन दोनों ग्रंथों की पारस्परिक समानताएँ। इन समानताओं में सबसे पहली तो कथा की है। सीता और द्रौपदी दोनों नायिकाएँ आश्चर्यजनक रीति से पैदा हुई हैं। दोनों का विवाह स्वयंवर-प्रथा के द्वारा तो अवश्य हुआ था किन्तु वर का चुनाव दोनों में से किसी की भी इच्छा से नहीं हुआ था, इस दिशा में तो शारीरिक शक्ति ही सर्वोच्च मानी गई थी। इतना ही नहीं दोनों ही ग्रंथों में नायिकाओं सीता और द्रौपदी का अपहरण क्रमशः रावण और जयद्रथ द्वारा होता है। इसी प्रकार से दोनों महाकाव्यों की पौराणिक कथाओं में भी बहुत समानता है। दोनों में ऋग्वेद-कालीन प्रकृति-पूजा का लोप ही दृष्टिगत होता है। वरुण, अश्विन और आदित्य जैसे देवताओं का दोनों में ही उल्लेख नहीं है। उषा जैसी देवियों का वर्णन भी नहीं किया गया है तथा इन सबका स्थान ब्रह्मा, विष्णु, महेश, गणेश, कुबेर और दुर्गा ने ग्रहण कर लिया है। अवतारवाद

का प्राधान्य हो गया है तथा इन्द्र सदृश देवता स्त्री-पुत्र वाले कुटुम्बी बन जाते हैं, स्वर्ग में वास करते हैं और मनुष्यों के समान ही आचरण करते हैं।

कथा के अतिरिक्त दोनों के वर्णनों में भी समानता है। दोनों का आरंभ राज-सभा से होता है और उसके बाद प्रायः समानकाल के लिए वनवास का वर्णन आता है। वनवास के समय दोनों की ही एक ग्रामीण मुखिया से मित्रता होती है। तत्पश्चात् दोनों में ही युद्ध के दृश्य आते हैं।

वर्णन के अतिरिक्त शैली की दृष्टि से भी दोनों ग्रंथों में समानताएँ मिलती हैं। दोनों में एक ही जैसी उपमाएँ तथा युद्ध के एक ही जैसे वर्णन पाए जाते हैं। इतना ही नहीं कितने ही श्लोकार्ध तथा लोकोक्तियाँ समान हैं। प्रसिद्ध पाश्चात्य विद्वान् होपकिन्स ने तो लगभग तीन सौ स्थल ऐसे ढूँढ़ निकाले हैं जिनमें एक से वाक्य और एक से वाक्यरूप हैं।

उद्देश्य की दृष्टि से भी दोनों में पर्याप्त समानता दृष्टिगत होती है। दोनों का ही उद्देश्य है—अधर्म कुछ समय के लिए ही सफल हो सकता है किन्तु अन्तिम विजय धर्म की होगी।

इन सभी समानताओं के अतिरिक्त इन दोनों ग्रंथों में एक और समानता है और वह है कालसंबंधी। अभी तक दोनों ही रचनाओं के रचना-काल के संबंध में विद्वान् एकमत नहीं हो सके हैं। इसका कारण यह है कि दोनों ग्रंथों में से किसी का भी अविसन्दिग्ध भाग नहीं मिलता। दोनों ही ग्रन्थों के नाना संस्करण मिलते हैं।

किन्तु इतनी समानताओं के होते हुए भी दोनों में पर्याप्त वैषम्य है। सर्व-प्रथम तो परिमाण की दृष्टि से दोनों में अन्तर पाया जाता है। वर्तमान महाभारत का परिमाण जहाँ ईलियड और ओडिसी के संयुक्त परिमाण का आठ गुना है वहाँ रामायण का परिमाण महाभारत के परिमाण का चौथाई है। इसी प्रकार से जहाँ रामायण के काण्ड तथा कथावस्तु सुसंबद्ध हैं वहाँ महाभारत में ऐसा नहीं है।

रामायण और महाभारत में दूसरा प्रमुख अन्तर यह है कि प्रथम (रामा-यण) जहाँ एक व्यक्ति की कृति है वहाँ द्वितीय (महाभारत) में अनेक कर्त्ताओं

की छाप है। फलतः जहाँ रामायण में एक ओर भाव, भाषा और रचना शैली की एकरूपता समग्र ग्रंथ में दीख पडती है वहाँ दूसरी ओर महाभारत के भिन्न-भिन्न भागों में भाषा और रचना-शैली का भेद स्पष्ट लक्षित होता है। रामायण में एकमात्र लौकिक छंद का ही प्रयोग किया गया है किंतु महाभारत में अनेक स्थलों पर वैदिक छंदों का प्रयोग मिलता है।

कथा की दृष्टि से जहां दोनों में साम्य है वहाँ कहीं-कहीं वषम्य भी आ गया है रामायण में महाभारत की किसी भी कथा का उल्लेख नहीं है, परन्तु महाभारत में रामायण की कथा और वाल्मीकि का कई स्थानों पर उल्लेख है। इसी प्रकार से रामायण में स्वयंवर के अवसर पर धनुर्विद्या संबंधी परीक्षण सरल है किन्तु महाभारत में उसमें विशेष सुधार किया गया है और उसमें नवीनता लाई गई है। रामायण में वानर और राक्षस अपनी माया-शक्ति का प्रयोग करते हुए युद्ध करते हैं किन्तु महाभारत में घटोत्कच को छोड़कर अन्य सभी मनुष्य ही भाग लेते हैं। महाभारत से प्राप्त होने वाले युद्ध के विभिन्न प्रकार चक्रव्यूह, क्रौंच व्यूह, मकर व्यूह, श्वेन व्यूह, पद्म व्यूह आदि सेना-संचालन के ढंग रामायण में प्राप्त नहीं होते।

रामायण और महाभारत नामी रचनाओं में एक अन्य अन्तर यह है कि जहाँ रामायण का समाज आदर्शवादी है वहाँ महाभारत में ऐसी बात नहीं है। रामायण में जहाँ रामचन्द्र जी के पवन-पावन आदर्श एवं आचरण दृष्टिगत होते हैं वहाँ महाभारत के युधिष्ठिर तो द्यूत आदि कर्मों में प्रवृत्त हैं। इसी प्रकार से रामायण के राम और भरत जहाँ राज्य प्राप्ति के प्रति पूर्णतः उदासीन हैं वहां महाभारत के दुर्योधन का तो सिद्धान्त ही यही है—

**'सूच्यग्रंनैवदास्यामि विना युद्धेन केशव'** ।

इतना ही नहीं रामायण की प्रजा जहाँ अन्याय का विरोध करने में तनिक भी नहीं हिचकती और कैकेयी द्वारा सीता को तपस्विनी के वस्त्र दिये जाने पर **'धिक् त्वा दशरथम्'** कहकर चिल्ला उठती है वहाँ महाभारत में धृतराष्ट्र की राज-सभा में द्रौपदी की दुर्दशा होने पर भीष्म और द्रोण जैसे

वयोवृद्ध भी कुछ नहीं बोलते। एक ओर रामचन्द्र जी के वनगमन के अवसर पर अयोध्यावासी उनके साथ चलने के लिये उद्यत हो जाते हैं, तो दूसरी ओर युधिष्ठिर के दो बार हस्तिनापुर से निकाले जाने पर नगर-निवासी कौरवों के भय से शोक तक प्रगट नहीं करते। आदर्शवाद की यही प्रबलता हमें युद्ध-स्थलों में भी देखने को मिलती है। रामायण के राम रावण के घायल हो जाने पर जहाँ यह कहते हैं, 'घायल का वध करना धर्म विरुद्ध है' वहाँ महाभारत में शस्त्र छोड़े हुए भीष्म और द्रोणके वध, सोते हुए धृष्टद्युम्न शिखण्डी और द्रौपदी के पाँच पुत्रों के वध के दर्शन होते हैं।

नैतिक भावना की दृष्टि से रामायण और महाभारत में पर्याप्त अन्तर है। रामायण में जहाँ सतीसाध्वी सीता का पतिव्रत और राम का पत्नीव्रत देखने को मिलता है वहाँ महाभारत में सत्यवती और कुन्ती की कुमारावस्था में ही सन्तानोत्पत्ति, द्रौपदी के पाँच पति और पाण्डवों के बहु-विवाह के दर्शन होते हैं। इसी प्रकार से रामायण में जहाँ चरित्र की शुद्धता के लिए अग्नि-परीक्षा होती है वहाँ महाभारत में द्रौपदी के पुनर्ग्रहण (काम्यक वन में जयद्रथ द्वारा हरण कर लिये जाने के बाद) में कोई विरोध खड़ा नहीं होता।

इन सभी विषमताओं के अतिरिक्त भौगोलिक विस्तार की दृष्टि से भी इन दोनों रचनाओं में पर्याप्त अन्तर दीख पड़ता है। इस दृष्टि से विचार करने पर ज्ञात होता है कि रामायण में भारत की दक्षिणी सीमा विन्ध्या और दण्डकवन तक थी, पूर्वी सीमा विदेह राज्य तक थी तथा पश्चिमी सौराष्ट्र तक थी किन्तु महाभारत के समय तक आर्यावर्त्त का विशेष विस्तार हो चुका था। इसकी पूर्वी सीमा गंगासागर के संगम तक हो गई थी, दक्षिणी सीमा चोल, मालाबार प्रान्त तक थी। इतना ही नहीं लंका तक के राजा भी युधिष्ठिर के राजसूय यज्ञ में उपहार लेकर आए थे। अतः लंका तक भारत का विस्तार हो गया था।

**प्रश्न ११—पुराणों के परम्परागत लक्षण क्या हैं? पुराणों की संख्या का उल्लेख करते हुए उनके प्रतिपाद्य पर प्रकाश डालिए।**

भारतीय साहित्य में पुराणों का विशेष महत्व है। भारतीय सभ्यता तथा संस्कृति को जनता में प्रचारित करने का श्रेय इन्हीं को है। इतना ही नहीं वैदिक साहित्य के उपरान्त हिन्दू धर्म को जिन ग्रन्थों ने सर्वाधिक प्रभावित किया है उनमें भी पुराणों का ही प्रथम स्थान है। प्राचीनता की दृष्टि से भी तो पुराणों के आख्यान वैदिक कालीन कथाओं को लिये हुए हैं।

पुराण शब्द अथर्ववेद और ब्राह्मणों में सृष्टि-मीमांसा के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। महाभारत में इस शब्द का प्रयोग प्राचीन आख्यानों के लिए किया गया है यथा—'पुराणमाख्यानम्'। भारतीय साहित्य में इस शब्द का प्रयोग आख्यान के साथ ही इतिहास के लिए भी हुआ है। किन्तु पाश्चात्य विद्वानों ने पुराणों को इतिहास के रूप में स्वीकार नहीं किया है। वे इन्हें पुरातन कथा (Mythology) ही मानते हैं और इन पर तनिक भी विश्वास नहीं करते। वस्तुतः इतिहास उन्हीं घटनाओं का वर्णन करता है जो भूतकाल में कही गई हैं परन्तु पुराण का विषय इतिहास से अधिक व्यापक और विस्तृत है।

भारतीय परम्परा के अनुसार पुराणों में पाँच बातें होनी चाहिएँ, अर्थात् सृष्टि की उत्पत्ति, सृष्टि का संहार, देवों की वंशावली, मन्वन्तरों का वर्णन तथा सूर्यवंशी तथा चन्द्रवंशी राजाओं का वर्णन। विष्णु आदि पुराणों में भी यही लक्षण दिया गया है, यथा—

सर्गश्च प्रतिसर्गश्च वंशो मन्वन्तराणि च।
सर्वेष्वेतेषु कथ्यन्ते वंशानुचरितं चयत्॥
(विष्णु पुराण ३–६–२४)

यद्यपि यही लक्षण साधारणतया सभी पुराणों के लिए दिया गया है किन्तु ध्यान से देखने पर पता चलता है कि पुराणों में इतनी ही बातों का वर्णन नहीं है प्रत्युत इनसे भी बहुत अधिक बातें हैं। विष्णु पुराणों को छोड़ कर अन्य पुराणों में पृथ्वी, प्रार्थना, उपवास, पर्व तथा तीर्थ-यात्राओं का वर्णन भी मिलता है। कुछ पुराणों में ज्योतिष, शरीर-विज्ञान, औषधियाँ, व्याकरण और शास्त्रों के प्रयोग आदि नियमों का भी वर्णन है।

वयोवृद्ध भी कुछ नहीं बोलते। एक ओर रामचन्द्र जी के वनगमन के अवसर पर अयोध्यावासी उनके साथ चलने के लिये उद्यत हो जाते हैं, तो दूसरी ओर युधिष्ठिर के दो बार हस्तिनापुर से निकाले जाने पर नगर-निवासी कौरवों के भय से शोक तक प्रगट नहीं करते। आदर्शवाद की यही प्रबलता हमें युद्ध-स्थलों में भी देखने को मिलती है। रामायण के राम रावण के घायल हो जाने पर जहाँ यह कहते हैं, 'घायल का वध करना धर्म विरुद्ध है' वहाँ महाभारत में शस्त्र छोड़े हुए भीष्म और द्रोणके वध, सोते हुए धृष्टद्युम्न शिखण्डी और द्रौपदी के पाँच पुत्रों के वध के दर्शन होते हैं।

नैतिक भावना की दृष्टि से रामायण और महाभारत में पर्याप्त अन्तर है। रामायण में जहाँ सतीसाध्वी सीता का पतिव्रत और राम का पत्नीव्रत देखने को मिलता है वहाँ महाभारत में सत्यवती और कुन्ती की कुमारावस्था में ही सन्तानोत्पत्ति, द्रौपदी के पाँच पति और पाण्डवों के बहु-विवाह के दर्शन होते हैं। इसी प्रकार से रामायण में जहाँ चरित्र की शुद्धता के लिए अग्नि-परीक्षा होती है वहाँ महाभारत में द्रौपदी के पुनर्ग्रहण (काम्यक वन में जयद्रथ द्वारा हरण कर लिये जाने के बाद) में कोई विरोध खड़ा नहीं होता।

इन सभी विषमताओं के अतिरिक्त भौगोलिक विस्तार की दृष्टि से भी इन दोनों रचनाओं में पर्याप्त अन्तर दीख पड़ता है। इस दृष्टि से विचार करने पर ज्ञात होता है कि रामायण में भारत की दक्षिणी सीमा विन्ध्या और दण्डकवन तक थी, पूर्वी सीमा विदेह राज्य तक थी तथा पश्चिमी सौराष्ट्र तक थी किन्तु महाभारत के समय तक आर्यावर्त्त का विशेष विस्तार हो चुका था। इसकी पूर्वी सीमा गंगासागर के संगम तक हो गई थी, दक्षिणी सीमा चोल, मालाबार प्रान्त तक थी। इतना ही नहीं लंका तक के राजा भी युधिष्ठिर के राजसूय यज्ञ में उपहार लेकर आए थे। अतः लंका तक भारत का विस्तार हो गया था।

**प्रश्न ११—पुराणों के परम्परागत लक्षण क्या हैं? पुराणों की संख्या का उल्लेख करते हुए उनके प्रतिपाद्य पर प्रकाश डालिए।**

भारतीय साहित्य में पुराणों का विशेष महत्व है। भारतीय सभ्यता तथा संस्कृति को जनता में प्रचारित करने का श्रेय इन्हीं को है। इतना ही नहीं वैदिक साहित्य के उपरान्त हिन्दू धर्म को जिन ग्रन्थों ने सर्वाधिक प्रभावित किया है उनमें भी पुराणों का ही प्रथम स्थान है। प्राचीनता की दृष्टि से भी तो पुराणों के आख्यान वैदिक कालीन कथाओं को लिये हुए हैं।

पुराण शब्द अथर्ववेद और ब्राह्मणों में सृष्टि-मीमांसा के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। महाभारत में इस शब्द का प्रयोग प्राचीन आख्यानों के लिए किया गया है यथा—'पुराणमाख्यानम्'। भारतीय साहित्य में इस शब्द का प्रयोग आख्यान के साथ ही इतिहास के लिए भी हुआ है। किन्तु पाश्चात्य विद्वानों ने पुराणों को इतिहास के रूप में स्वीकार नहीं किया है। वे इन्हें पुरातन कथा (Mythology) ही मानते हैं और इन पर तनिक भी विश्वास नहीं करते। वस्तुतः इतिहास उन्हीं घटनाओं का वर्णन करता है जो भूतकाल में कही गई हैं परन्तु पुराण का विषय इतिहास से अधिक व्यापक और विस्तृत है।

भारतीय परम्परा के अनुसार पुराणों में पाँच बातें होनी चाहिएँ, अर्थात् सृष्टि की उत्पत्ति, सृष्टि का संहार, देवों की वंशावली, मन्वन्तरों का वर्णन तथा सूर्यवंशी तथा चन्द्रवंशी राजाओं का वर्णन। विष्णु आदि पुराणों में भी यही लक्षण दिया गया है, यथा—

**सर्गश्च प्रतिसर्गश्च वंशो मन्वन्तराणि च।**
सर्वेष्वेतेषु कथ्यन्ते वंशानुचरितं चयत्॥

(विष्णु पुराण ३–६–२४)

यद्यपि यही लक्षण साधारणतया सभी पुराणों के लिए दिया गया है किन्तु ध्यान से देखने पर पता चलता है कि पुराणों में इतनी ही बातों का वर्णन नहीं है प्रत्युत इनसे भी बहुत अधिक बातें हैं। विष्णु पुराणों को छोड़ कर अन्य पुराणों में पृथ्वी, प्रार्थना, उपवास, पर्व तथा तीर्थ-यात्राओं का वर्णन भी मिलता है। कुछ पुराणों में ज्योतिष, शरीर-विज्ञान, औषधियाँ, व्याकरण और शास्त्रों के प्रयोग आदि नियमों का भी वर्णन है।

पुराणों का समय निश्चयपूर्वक कुछ नहीं कहा जा सकता है। इन पुराणों के कुछ स्थल बहुत प्राचीन हैं और कुछ बहुत नवीन हैं। कुछ पुराणों में राजवंशावलियाँ दी गई हैं, उनमें हर्ष और ६०० ई० बाद वाले राजाओं का उल्लेख नहीं है। अतः यह कहा जा सकता है कि ५वीं शताब्दी से पूर्व ये पुराण निश्चितरूप धारण कर चुके थे।

पुराणों की संख्या के सम्बन्ध में भी निश्चित रूप से कुछ नहीं कहा जा सकता। इसका कारण यह है कि वायु पुराण में एक स्थान पर लिखा है कि पहले केवल ५ पुराण थे। किन्तु आज १८ पुराणों की उपलब्धि होती है और प्रायः सभी विद्वानों नें इसी संख्या को स्वीकार भी कर लिया है। इन पुराणों के नाम इस प्रकार हैं—

१. ब्रह्म, २. विष्णु, ३. अग्नि, ४. वायु, ५. मत्स्य, ६. स्कन्द, ७. कूर्म, ८. लिंग, ९. भविष्य, १०. पद्म, ११. भागवत् १२. ब्रह्माण्ड, १३. गरुड़, १४. मार्कण्डेय, १५. ब्रह्मवैवर्त्त, १६. वामन, १७. वराह, १८. शिव।

इन अठारह पुराणों में कुल मिलाकर चार लाख से भी अधिक श्लोक हैं, किसी में सात हजार हैं तो दूसरे में इक्यासी हजार। विष्णु पुराण में जो सर्वाधिक सुरक्षित समझा जाता है, सात हजार से भी कम श्लोक हैं।

प्रतिपाद्य की दृष्टि से विष्णु की भक्ति से सम्बन्ध विष्णु, नारद, भागवत, गरुड़, पद्म और वराह ये ६ पुराण सात्विक पुराण माने गये हैं। ब्रह्मा की भक्ति सेसम्बद्ध ब्रह्माण्ड, ब्रह्मवैवर्त्त, मार्कण्डेय, भविष्य, वामन और ब्रह्म ये छः राजस पुराण माने गए है। शिव की भक्ति से सम्बद्ध मत्स्य, कूर्म, लिंग, शिव, स्कंद और अग्नि ये छः तामस पुराण माने गए हैं।

पुराणों की कोई एक शैली नहीं है। लेकिन सभी पुराण दो या अधिक व्यक्तियों के बीच में वार्तालाप के रूप में हैं और इस प्रकार से महाभारत के समान हैं। पुराणों में श्लोकों और प्रकरणों के लिए 'श्रुति', 'ऋक्', 'सूक्त' जैसे शब्दों का व्यवहार किया गया है।

पुराणों की मुख्य देन आस्तिकवाद का प्रबल समर्थन है। उनमें बहुत से देवताओं का वर्णन है। किन्तु वे किसी एक देवता के महत्व की ही स्थापना करते हैं। वे किसी एक देवता की उपासना करने के लिए तो कहते हैं किन्तु किसी अन्य देवता की उपासना का निषेध नहीं करते। वे घोषित करते हैं कि सभी देवता समान हैं।

ऐतिहासिक दृष्टि से भी पुराण बहुत महत्वपूर्ण हैं क्योंकि उनसे जो सामग्री उपलब्ध होती है उसके आधार पर प्राचीन भारत का इतिहास तैयार किया जा सकता है। उनमें शिशुनाग, नंदमौर्य, शुंग, आन्ध्र, गुप्त आदि प्रमुख राज-वंशों का उल्लेख प्राप्त होता है।

पुराण स्वरूपतः नीति ग्रन्थ हैं और लक्ष्य की दृष्टि से साम्प्रदायिक हैं। इनमें बहुत से अत्युपयोगी नीति और कर्त्तव्य सम्बन्धी उपदेश हैं। ये कर्त्तव्य शिक्षा के रूप में दिए गए हैं।

१८ पुराणों के अतिरिक्त १८ उप-पुराण भी माने गए हैं जिनमें से अधिकांश के नाम वही हैं जो मुख्य पुराणों के हैं। इन सबके लेखक व्यास माने जाते हैं। इनके अतिरिक्त और भी ग्रन्थ हैं जो पुराणों के रूप में हैं किन्तु जिनकी गणना पुराणों में नहीं होती है। उनमें से विष्णु-धर्मोत्तर, काश्मीरी वैष्णव धर्म का वर्णन करता है, नीलमत पुराण काश्मीरी नागों के धार्मिक नेता राजा नील के सैद्धान्तिक उपदेशों का वर्णन करता है और वृहद्धर्म पुराण का मत है कि कपिल, वाल्मीकि, व्यास और बुद्ध विष्णु के अवतार हैं।

**प्रश्न १२—'पुराणों में राजनीति, धार्मिक अवस्था, साधारण रीति-रिवाज, छूतछात, सत्य, स्त्री, भक्ति, सृष्टि की उत्पत्ति आदि विषयों से सम्बद्ध सामग्री पर्याप्त मात्रा में मिलती है, इस कथन की समीक्षा कीजिए।**

पुराण राजनीति, धार्मिक अवस्था, साधारण रीति-रिवाज, भक्ति, सत्य, सृष्टि की उत्पत्ति आदि पर पर्याप्त प्रकाश डालते हैं और आगामी पंक्तियों में हम इन्हीं विभिन्न दृष्टियों से पुराणों का अध्ययन करेंगे।

राजनीति—पुराणों से राजनीति की दशा का ज्ञान होता है। यह कहना अतिशयोक्ति न होगा कि पुराण राजनीति का भंडार है किंतु उनमें राजनीति स्वतन्त्र रीति से वर्णित नहीं हुई है। उसका आधार अर्थशास्त्र, नीतिशास्त्र, धर्म-सूत्र और स्मृतियाँ हैं। अग्नि पुराण में इस बात का स्पष्ट रीति से उल्लेख किया गया है कि राजा के निज-प्रजा के लिए क्या कर्त्तव्य हैं। राजा का यह मुख्य धर्म और कर्त्तव्य है कि वह समस्त जीवन प्रजा की उन्नति के लिए अर्पित कर दे। उसके जीवन का यही लक्ष्य होना चाहिए कि उसकी प्रजा को किसी प्रकार का कष्ट न हो, प्रजा से प्रतिदिन भेंट करने का अवकाश निकालना आवश्यक है। कुमारों की शिक्षा पर विशेष रीति से ध्यान देना चाहिए। पुराणों के अध्ययन से यह स्पष्ट रीति से विदित होता है कि राजनीतिक अवस्था उसी जमींदारी संघ शासन पद्धति की है जो अन्य साहित्य, शिलालेख तथा ताम्रपत्रों में झलकती है।

धार्मिक अवस्था—वृहन्नारदीय पुराण के अध्ययन से यह ज्ञात होता है कि हर एक युग में धर्म की मर्यादा तथा व्यवस्था भिन्न-भिन्न थी। कलियुग में समुद्र यात्रा, वानप्रस्थ, अन्तर्वर्ण विवाह का निषेध है। पुराणों के अध्ययन से यह भी स्पष्ट है कि उस समय परमात्मा के तीन रूप माने जाते थे और वह ब्रह्मा, विष्णु तथा महेश थे। इसके पश्चात् यह स्वीकार करने में कोई आपत्ति उपस्थित न हुई कि विष्णु के १० या २४ अवतार हुए। इस समय पूजा के भाव मानव-हृदय में प्रबलता से स्थान पा रहे थे। अग्नि पुराण के अध्ययन से यह विदित होता है कि विष्णु और अन्य देवताओं की मूर्ति बनाने तथा मन्दिरों के निर्माण के सम्बन्ध में क्या नियम थे। समाज की भिन्न-भिन्न अवस्थाओं में परिवर्तन होना आरम्भ हो गया था। ब्रह्म-भोज और दान की महिमा के भाव मानव हृदय में विशेष स्थान पाने लगे थे। जात-पांत के बन्धन और भी कठोर हो रहे थे। समाज इस ओर अग्रसर हो रहा था कि विवाह आदि के नियमों का कठोरता के साथ पालन किया जाए और रोटी-बेटी के सम्बन्ध में किसी प्रकार की शिथिलता न दिखलाई जाए।

बौद्ध धर्म का प्रभाव शनैः शनैः कम हो रहा था और हिन्दू धर्म उन्नति के मार्ग में अग्रसर हो रहा था। ब्राह्मणों ने समय के अनुसार अपनी स्थिति के परिवर्तन करने में तनिक भी आनाकानी न की। उन्होंने अपने सिद्धान्तों में भी समयानुसार परिवर्तन कर दिया। इस समय जिस ब्राह्मण धर्म का प्रचार आरम्भ हुआ, वह स्वतः अपना प्रभाव लिये हुए था किन्तु उसमें अन्य धर्मों के सिद्धान्त भी मिश्रित थे। उदाहरण के लिए प्राचीन वैदिक धर्म और दर्शनों के कुछ सिद्धान्त उसमें सम्मिलित कर लिये गये थे। कोई एक सिद्धान्त निज की सत्ता न रखता था। यह भी संघ शासन की भाँति एक प्रकार का शासन था। प्रत्येक प्राणी जिसने इस संसार में जन्म लिया है उसका स्वतन्त्र अधिकार है कि वह ईश्वर, आत्मा, कर्म, पुनर्जन्म आदि अन्य बातों में विश्वास रख सकता है।

किसी भी देवता की पूजा करने के लिये कोई रुकावट न थी। जिसकी इच्छा हो वही यज्ञ, धर्म, कर्म, योग, ज्ञान, पूजा और तीर्थ करने में स्वतन्त्र था। इस समय सहनशीलता पराकाष्ठा को पहुँच गई। कोई भी ऐसा क्षेत्र न था जिसे ब्राह्मण धर्म स्वीकार करने में तनिक भी आपत्ति हो अथवा उसका किसी से विरोध हो और जिसका प्रतिकार करने के पक्ष में हो। इस समय तो उसका तत्व सहनशीलता ही था।

**साधारण रिवाज**—इस संसार में जीवित रहने के वही मनुष्य अधिकारी हैं जो निज कर्त्तव्य से च्युत न हुए हों। पतित मनुष्य को इस संसार में जीवित रहने का कोई भी अधिकार नहीं। उसकी दशा तो मृतक पुरुष से भी अधिक शोचनीय है। उसका श्राद्ध कर देना ही श्रेयस्कर है। उसे निज सम्पत्ति के प्रयोग करने का कोई अधिकार नहीं। उसकी सम्पत्ति को दूसरे मनुष्यों में बाँट देना ही उचित है।

**छूतछात**—छूतछात के विषय में कर्म बन्धन थे और उनका उल्लंघन करने से कुछ व्रत धारण करने पड़ते थे। यदि ब्राह्मण अन्य जातियों के छुए हुए भोजन को ग्रहण करले तो उसे भिन्न-भिन्न प्रायश्चित्त व्रतों का पालन करना

पड़ता था। प्रत्येक पुरुष के लिये मूर्ति का स्पर्श करना वर्जित था। यदि शूद्र या नीच जाति का कोई पुरुष मूर्ति का स्पर्श कर ले तो ऐसी दशा में भक्त का यह कर्त्तव्य था कि उस देवता के मंत्र का सौ बार जप करे।

सत्य की महिमा—मार्कण्डेय पुराण में सत्य की महिमा का विशद रूप से वर्णन किया है और इस बात का उल्लेख मिलता है कि राजा हरिश्चन्द्र ने निज राज-पाट तथा सर्वोच्च दान करके भी सत्य की रक्षा की। नाना प्रकार की आपत्तियाँ सत्य के कारण ही सहन कीं। सत्य की महिमा से ही उसने विश्वामित्र ऋषि पर भी विजय प्राप्त की। देवताओं ने उसकी विजय पर दुन्दुभि बजाई और पुष्प-वर्षा की।

स्त्री—बृहन्नारदीय पुराण में यह स्पष्ट रीति से वर्णन आया है कि अपवित्र स्त्री त्याज्य है। केवल पवित्र स्त्री का ही सहयोग उचित है। इसके अतिरिक्त जो स्त्री अपने पति तथा पुत्रों के साथ निर्दयता का व्यवहार करे उसे भी अवश्य ही त्याग देना चाहिये। ऐसी स्त्री को त्यागने में किसी प्रकार का दोष नहीं होता।

भक्ति—मनुष्य जन्म का ध्येय ही मुक्ति प्राप्त करना है किन्तु मुक्ति विना भक्ति के सुलभ नहीं। भगवत् भजन ही कल्याण और मुक्ति का एक मात्र साधन है और कृष्ण भगवान के चरण-कमलों में मस्तक नत करते ही मुक्ति की प्राप्ति होती है। यज्ञ करने से कृष्ण भगवान इतने प्रसन्न नहीं होते जितने कि प्रेम से। प्रेम ही उनको प्रसन्न करने तथा उनसे वरदान प्राप्त करने का एक सहज उपाय है। वह प्रेम के नाते शीघ्र ही वशीभूत हो जाते हैं।

सृष्टि—वायुपुराण में सृष्टि का वर्णन अति मनोहर तथा रोचक शब्दों में किया गया है। यह मन को मुग्ध करने की शक्ति रखता है। इससे ज्ञात होता है कि उस समय वर्ण-व्यवस्था का लेश मात्र भी भेद न था। आश्रमों का पचड़ा न था। उच्च तथा निम्न श्रेणियों में विभाजन समानता ही का व्यवहार था। भेद-भाव का चिह्न भी न था। अवस्था, सौन्दर्य और अन्य

गुणों में कोई प्राणी किसी से स्पर्धा न करता था । कल्प-वृक्ष मनोवांछित फल देने में समर्थ थे, इच्छाएँ पूर्ण होने के साधन थे। मनमाने और इच्छित पदार्थ बिना प्रयास तथा प्रयत्न के ही प्राप्त हो जाते थे। किन्तु समय के चक्र ने पलटा खाया। भावनाओं में अन्तर आ गया, उस समय कल्प-वृक्षों का लोप हो गया। वस्त्र, गृह, गाँव, नगर इत्यादि की आवश्यकता हुई और उनका निर्माण कर दिया गया। वर्ण-व्यवस्था का शिलान्यास हुआ। सत्यव्रतधार्य पुरुष ब्राह्मणों की श्रेणी में विभाजित किये गये। जिन पुरुषों ने कृषि व्यवसाय स्वीकार किया उन्हें वैश्यों की श्रेणी में रक्खा गया, जिन पुरुषों में तेज का अभाव था और वृत्ति ही जिनकी आजीविका थी उन्हें शूद्रों की श्रेणी में रखा गया। ब्राह्मणों ने इनके भिन्न-भिन्न धर्म-नियम बनाये और फिर आश्रमों की स्थापना हुई। गृहस्थ आश्रम ही सब आश्रमों में मुख्य माना गया।

**नारायण**—बराह पुराण के अध्ययन से विष्णु की प्रधानता के विषय में ज्ञान प्राप्त होता है। यदि कोई प्राणी कार्यों में लिप्त होने से मुक्त होना चाहे तो उसका केवल एक ही उपाय है कि वह अपने सब कर्मों को नारायण के अर्पण कर दे।

**कलियुग**—अन्य पुराणों में कलियुग के विषय में वर्णन किया गया है। कर्मपुराण में कलियुग का बहुत ही भयानक चित्र है। उसमें बतलाया गया है कि इस युग में सब कर्मों का नाश हो जाता है। प्रत्येक बात उल्टी होती है।



# महाकाव्य

प्रश्न १३—संस्कृत महाकाव्यों के स्वरूप पर एक आलोचनात्मक निबन्ध लिखिए।

महाकाव्य जीवन की सर्वाङ्गीणता का दर्शन कराता है। वह अपनी विशद और विस्तृत परिधि में समस्त राष्ट्र और जाति को आत्मसात् किए रहता है। महाकाव्य की इसी महत्ता को देख कर ही उसके स्वरूप-निर्धारण का प्रयास काव्य-शास्त्र के आदि-काल से होता आ रहा है।

साहित्य की प्रत्येक विधा का स्वरूप निर्धारण उसकी अपनी विशिष्टताओं पर हुआ करता है। संस्कृत महाकाव्यों में भी कुछ ऐसी विशेषताएँ पाई जाती हैं, यथा—कथानक का ऐतिहासिक, पौराणिक या लोक-प्रसिद्ध व्यक्ति पर आधृत होना, नायक का उच्चकुलोद्भव होना, सम्पूर्ण कथा का सर्गों में विभाजित होना, सर्गों का सख्या में आठ या आठ से अधिक होना, शृंगार, वीर और शांत में से किसी एक रस को अगी और शेप को अंगरूप में ग्रहण किया जाना; धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष में से किसी एक की प्राप्ति होना आदि, जिनके आधार पर संस्कृत साहित्य-मनीपियों ने महाकाव्य के स्वरूप पर अपने-अपने विचार प्रगट किए हैं।

संस्कृत-साहित्य में महाकाव्य के स्वरूप पर सर्वप्रथम श्रेय भामह को है। उन्होंने अपनी पुस्तक में महाकाव्य के स्वरूप की विवेचना इस प्रकार की है—

सर्गबन्धो महाकाव्यं महताञ्च महच्च यत्।
अग्राम्यशब्दमर्थ्यञ्च सालंकारं सदाश्रयम्॥

मन्त्रदूत प्रयाणाजिनायकाभ्युदयैश्च यत् ।
पञ्चभिः सन्धिभिर्युक्तं नातिव्याख्येयमृद्धिमत् ।।
चतुर्वर्गाभिधानेऽपि भूयसार्थोपदेशकृत ।
युक्तं लोकस्वभावेन रसैश्च सकलै पृथक् ।।

× × ×

नायकं प्रागुपन्यास्य वंशवचीर्यश्रुतादिभिः ।
न तस्यैव वधं ब्रूयादन्याक्तर्षाभिधित्सया ।।
यदि काव्य शरीरस्य न स व्यापितयेष्यते ।
न चाभ्युदय भाक्तस्य मुधादौ ग्रहणस्तवौ ।।

अर्थात् 'महाकाव्य' सर्गबद्ध होता है । वह महान् (विषय) का निरूपक और महान् होता है । उसमें अग्राम्य शब्द, सुन्दर अर्थ, अलंकार और सद्वस्तु होनी चाहिए । उसमें मन्त्र, दूत-प्रकरण, युद्ध, नायक का अभ्युदय, पाँच संधियाँ हों । बहुत व्याख्या के योग्य न हो, उत्कर्षयुक्त हो ।

धर्म आदि चारों वर्गों का वर्णन होने पर भी प्रधानतया उसमें अर्थ उपदिष्ट हो । उसमें लोक-स्वभाव का वर्णन हो और सभी रसों का पृथक् निरूपण हो ।

कुल, बल, शास्त्राध्ययन आदि से नायक का उत्कर्ष बता कर, फिर दूसरे का उत्कर्ष कहने की इच्छा से उस नायक का वध न दिखाया जाय ।

यदि उस नायक को काव्य के शरीर में व्यापक नहीं करना और उसका अभ्युदय न दिखलाना हो, तो उसका आश्रयण तथा पहले स्तुति करना भी व्यर्थ है ।

छठी शताब्दी में दण्डी ने भी अपनी पुस्तक काव्यादर्श में इस पर विचार किया । उन्होंने लिखा—

सर्गबन्धो महाकाव्यमुच्यते तस्य लक्षणम् ।
आशीर्नमस्क्रिया वस्तु... वन्मुखम् ।।

इतिहासकथोद्भूतमितरद्वा सदाश्रयम् ।
चतुर्वर्गफलायत्तं चतुरोदात्तनायकम् ॥
नगरार्णवशैलर्तुचन्द्रार्कोदयवर्णनैः ।
उद्यानसलिलक्रीडामधुपानरतोत्सवैः ॥
विप्रलम्भैर्विवाहैश्च कुमारोदय वर्णनैः ।
मन्त्रदूतप्रयाणाजिनायकाभ्युदयैरपि ॥
अलंकृतम् संक्षिप्तं रसभावनिरंतरम् ।
सर्गैरनतिविस्तीर्णैः श्रव्यवृत्तैः सुसंधिभिः ॥
सर्वत्र भिन्नवृत्तान्तैरुपेतं लोकरंजनम् ।
काव्यं कल्पोत्तरस्थायि जायते सदलंकृति ॥
न्यूनमप्यत्र यैः कैश्चिदङ्गैःकाव्यं न दुष्यति ।
यद्युपात्तेषु संपत्तिराराधयति तद्विदः ॥
गुणतः प्रागुपन्यस्य नायकं तेन विद्विषाम् ।
निराकरणमित्येष मार्गः प्रकृति सुन्दरः ॥
वंशवीर्यश्रुतादीनि वर्णयित्वा रिपोरपि ।
तज्जयान्नायकोत्कर्षकथनं च धिनोति नः ॥

अर्थात 'अनेक सर्गों में जहां कथा का वर्णन हो वह महाकाव्य कहलाता है। इसका लक्षण यह है कि वह आशीर्वाद, नमस्कार या वस्तु निर्देश द्वारा आरम्भ होता है। इसकी रचना ऐतिहासिक कथा या अन्य किसी उत्कृष्ट कथा के आधार पर होनी चाहिए। यह काव्य धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष का फलदायक हो। इसका नायक चतुर (बुद्धिमान) तथा उदात्त होना चाहिए। यह नगर, समुद्र, पर्वत, ऋतु तथा चन्द्र और सूर्य के उदय और अस्त, उपवन और जल-क्रीड़ा, मधुपान और प्रेमोत्सव आदि के वर्णनों से अलंकृत होना चाहिए। यह काव्य विरहजन्य प्रेम, विवाह, कुमारोत्पत्ति, विचार-विमर्श, राजदूतत्व, अभियान, युद्ध तथा नायक के जय लाभ आदि के मनोहर प्रसङ्गों से युक्त होना चाहिए। यह विभिन्न वृत्तान्तों से सुशोभित तथा सविस्तार वर्णन द्वारा हृदयङ्गम होना चाहिए। इसमें रस तथा भावों की

लड़ी जुड़ी हो। इसके सर्ग वहुत लम्वे-लम्वे न हों। सर्गो के छंद श्रवणीय तथा अच्छी संधियों से युक्त होने चाहिएँ। सर्गो के अन्तिम श्लोक सर्वत्र भिन्न वृत्तों से युक्त होने चाहिएँ। यह काव्य लोक-रंजक तथा अलंकारों से अलंकृत होना चाहिए। ऐसा उत्तम काव्य महाप्रलय के वाद भी कल्पों तक स्थिर रहता है। महाकाव्य के उपरिवर्णित अंगों में से किसी की न्यूनता होने पर भी यदि उसमें प्रतिपाद्य विपयवस्तु, रूप-सम्पत्ति का गुण सौन्दर्य काव्य-रसिकों के चित्त को आकृष्ट कर लेता है तो वह काव्य दूपित नहीं होता है। प्रथम नायक के गुणों का वर्णन करके फिर उसके द्वारा उसके शत्रुओं की पराजय का वर्णन करना चाहिए। इस प्रकार की वर्णन-रीति स्वभावतः मनोहर शैली है। शत्रु के भी वंश, पराक्रम तथा पाण्डित्य आदि का वर्णन करने के पश्चात् नायक द्वारा उस पर विजय-प्राप्ति के माध्यम से नायक के उत्कर्ष का वर्णन करना सन्तोपप्रद है।

लगभग इसी भाँति अग्निपुराण, काव्यालंकार, सरस्वती-कण्ठाभरण आदि में विचार प्रकट किए गए है किन्तु सर्वाधिक स्पष्ट और सुव्यवस्थित विवेचन १५वीं शताव्दी में विश्वनाथ ने अपनी पुस्तक साहित्य-दर्पण में किया है। उन्होंने लिखा है—

सर्गबन्धो महाकाव्यं तत्रैको नायकः सुरः।
सद्वंशः क्षत्रियोवापि धीरोदात्त गुणान्वितः॥
एकवंशभवा भूपाः व कुलजाः वहवोऽपि वा॥
शृंगारवीरशांतनामेकोऽङ्गी रस इष्यते।
अङ्गानि सर्वेऽपि रसाः सर्वे नाटक संधयः॥
इतिहासोद्भवं वृत्तमन्यद्वा सज्जनाश्रयम्।
चत्वारस्तस्य वर्गाः स्युस्तेष्वेकं च फलं भवेत्॥
आदौ नमस्क्रियाशीर्वा वस्तुनिर्देश एव वा।
क्वाचिन्निन्दा खलादीनां सतां च गुण कीर्तनम्॥
एकवृत्तमयैः पद्यै रवसानेऽन्यवृत्तकैः।
नातिस्वल्पा नातिदीर्घाः सर्गा अष्टाधिकाइह॥

नानावृत्तमयः क्वापि सर्गः कश्चन दृश्यते ।
सर्गान्ते भाविसर्गस्य कथायाः सूचनं भवेत् ॥
संध्या सूर्यन्दुरजनी प्रदोष ध्वान्त वासराः ।
प्रातर्मध्याह्नमृगया शैलर्तु वनसागराः ॥
संभोग विप्रलम्भौ च मुनिस्वर्गपुराध्वराः ।
रणप्रयाणोपयममन्त्र पुत्रोदया दयः ॥
वर्णनीया यथायोगं साङ्गोपाङ्गा अमी इह ।
कवेर्वृत्तस्य वा नाम्ना नायकस्येतरस्य वा ॥

अर्थात् 'जिसमें सर्गों का निबन्धन हो वह महाकाव्य कहलाता है। इसमें एक देवता या सद्वंश क्षत्रिय—जिसमें धीरोदात्त्वादि गुण हों—नायक होता है। कहीं एक वंश के सत्कुलीन अनेक भूप भी नायक होते हैं। शृङ्गार, वीर और शान्त में से कोई एक रस अंगी होता है। अन्य रस गौण होते हैं। सब नाटय-संधियाँ रहती हैं। कथा ऐतिहासिक या लोक में प्रसिद्ध सज्जन सम्बन्धिनी होती है। धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष इस चतुर्वर्ग में से एक उसका फल होता है। आरम्भ में आशीर्वाद, नमस्कार या वर्ण्य वस्तु का निर्देश होता है। कहीं खलों की निंदा और सज्जनों का गुणगान वर्णित होता है। इसमें न बहुत छोटे, न बहुत बड़े आठ से अधिक सर्ग होते हैं। उनमें प्रत्येक में एक छन्द होता है किन्तु (सर्ग का) अंतिम पद्य भिन्न छन्द का होता है। कहीं-कहीं सर्ग में अनेक छन्द भी मिलते हैं। सर्ग के अन्त में अगली कथा की सूचना होनी चाहिए। इसमें संध्या, सूर्य, रात्रि, प्रदोप, अन्धकार, दिन, प्रातः-काल, मध्याह्न, मृगया, पर्वत, ऋतु, वन, समुद्र, सयोग, वियोग, मुनि, स्वर्ग, नगर, यज्ञ, संग्राम, विवाह, यात्रा, मन्त्र, पुत्र और अभ्युदय आदि का यथा-सम्भव साङ्गोपाङ्ग वर्णन होना चाहिए। इसका नाम कवि के नाम से या चरित्र के नाम से, अथवा चरित्रनायक के नाम से होना चाहिए। सर्ग की वर्णनीय कथा से सर्ग का नाम लिखा जाता है। संधियों के अङ्ग यहाँ यथा-सम्भव रखने चाहिएँ। जलक्रीड़ा, मधुपानादिक साङ्गोपाङ्ग होने चाहिएँ।

उपर्युक्त आलोचकों और अन्य अनेक आलोचकों द्वारा उपस्थापित महाकाव्य सम्बन्धी तत्त्वों पर यदि एक विहंगम दृष्टिपात किया जाय तो यह सर्वथा स्पष्ट है कि प्रायः सभी आलोचकों ने थोड़े-बहुत हेर-फेर के साथ समान तथ्य ही प्रस्तुत किए हैं। प्रायः सभी आलोचकों ने कथावस्तु, नायक, रस और उद्देश्य नामक तत्वों पर ही विचार किया है।

कथावस्तु के सम्बन्ध में प्रायः सभी आलोचक इस तथ्य से सहमत है कि वह सर्गबद्ध और सानुबन्ध होनी चाहिए। उसका विभाजन सुविधानुसार सर्गों में होना चाहिए और सर्गों की संख्या ८ या ८ से अधिक होनी चाहिए। प्रत्येक सर्ग में चरित् नायक की कथा का समावेश होना चाहिए। इतना ही नहीं यह कथावृत्त ऐतिहासिक होना चाहिए और उसमें यथास्थान नूतन, मनोमुग्धकारी और काल्पनिक वृत्तों का संयोजन होना चाहिए। ऐतिहासिक कथा की इस अनिवार्यता का कारण यह है कि इसके द्वारा साधारणीकरण शीघ्र हो जाता है। उसमें आदर्शों की स्थापना भी सहज सम्भव है।

नायक के संबंध में संस्कृत आचार्यों का विचार है कि वह धीरोदात्त गुण-सम्पन्न अर्थात् क्रोध-शोक से रहित, गभीर, क्षमावान, आत्मश्लाघाहीन, स्थिर, अहंकाररहित और दृढ़वर्ती होना चाहिए। उनके अनुसार ऐसा नायक ही लोकरंजनकारी और लोकादर्श के रूप में प्रतिष्ठित हो सकता है।

रस के सम्बन्ध में संस्कृत साहित्य में बड़ा वाद-विवाद रहा है। लेकिन इतना सब कुछ होने पर भी रस को काव्य की आत्मा के रूप में ही स्वीकार किया गया है। संस्कृत साहित्य-मनीषियों के अनुसार महाकाव्य में एक रस की ही प्रधानता होनी चाहिए और यह रस शृंगार, वीर और शांत में से कोई एक हो सकता है। शेष रसों का वर्णन एवं समाहार अंगीरूप में न होकर अंगरूप में होना चाहिए।

उद्देश्य की दृष्टि से यह माना गया है कि महाकाव्य धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष आदि से युक्त होना चाहिए। इस प्रकार से महाकाव्य के उद्देश्य में संस्कृत मनीषियों ने ऐहिक और आध्यात्मिक फलों का समन्वय कर दिया है।

महाकाव्य के उपर्युक्त तत्त्वों के अतिरिक्त उसमें कुछ और भी गुणों का होना आवश्यक माना गया है यथा—आरंभ मंगलाचरण से होना चाहिए, एक सर्ग में एक ही छंद रहना चाहिए और अंत में बदल जाना चाहिए। परन्तु इन सबके सम्बन्ध में, जैसा कि पहले कहा जा चुका है, सभी आचार्य एक मत नहीं हैं।

**प्रश्न १४—संस्कृत महाकाव्यों के विकास पर एक आलोचनात्मक निबन्ध लिखिये।**

महाकाव्य जीवन की सर्वाङ्गीणता का दर्शन कराता है। वह अपनी विस्तृत और विशद परिधि में समस्त राष्ट्र और संस्कृति को आत्मसात् किये रहता है। फलतः विश्व के सभी साहित्यों में महाकाव्य का प्रणयन प्रचुर मात्रा में हुआ है।

संस्कृत साहित्य में वाल्मीकि रामायण ही प्रथम महाकाव्य है। उसी को आदर्श मानकर पिछले महाकवियों ने महाकाव्य का प्रासाद खड़ा किया है। वस्तुतः महाकाव्य की कल्पना ही वाल्मीकि से प्राप्त हुई है किन्तु लौकिक संस्कृत के आदिम महाकाव्य आज उपलब्ध नहीं हैं। इस दिशा में वैय्याकरण पाणिनि ही महाकाव्य के प्रथम प्रणेता माने जाते हैं। परन्तु उनके 'जाम्बवती विजय' के कुछ श्लोक ही सूक्ति संग्रहकारों की कृपा से बचे हुए हैं। वररुचि के काव्य का उल्लेख भी पतजलि ने अपने महाकाव्य में किया है किन्तु उस ग्रंथ की भी कतिपय सूक्तियों के अतिरिक्त हमें कुछ पता नहीं चलता। वस्तुतः हमारे प्राचीनतम और सर्वश्रेष्ठ महाकवि कालिदास ही हैं। उन्हीं के उपरान्त यह परम्परा अविरल रूप से चलती रही और अश्वघोष, भारवि, भट्टि, कुमारदास, माघ, रत्नाकर, हरिचन्द्र, कबिराज तथा श्रीहर्ष आदि कवियों ने सुन्दर महाकाव्यों का प्रणयन किया।

**कालिदास**—कविकुल चूड़ामणि कालिदास द्वारा लिखे गए महाकाव्यों की संख्या दो है। इनके नाम हैं रघुवंश और कुमारसंभव। इनमें से रघुवंश में कवि ने १६ सर्गों में रघुवंशी राजाओं के जीवन-चरित् का वर्णन किया है।

राजा दिलीप से लेकर अग्निवर्ण तक के राजाओं के चित्रण में कवि की प्रतिभा अपने पूर्ण रूप में प्रस्फुटित हुई है। १०वें, १३वें, १४वें और १६वें सर्ग में तो कवि ने कमाल ही कर दिया है। किन्तु इतना होने पर भी इस सम्बन्ध में कोई संदेह नहीं है कि इस काव्य के भावों में एकता नहीं है। कवि स्वयं इस तथ्य से अनभिज्ञ रहा हो ऐसी बात भी नहीं कही जा सकती क्योंकि उसने इस न्यूनता को वर्णनों और सम्वादों के द्वारा पूर्ण किया है। इन वर्णनों के द्वारा कवि की व्यंजना शक्ति का पूर्ण परिचय मिलता है।

कुमारसम्भव—यह कालिदास विरचित दूसरा महाकाव्य है। कुछ विद्वानों के मतानुसार इसकी रचना रघुवंश से पहले की गई किन्तु कुछ विद्वानों ने भाषा-शैली के आधार पर रघुवंश को पहले और कुमारसम्भव को बाद में प्रणीत माना है।

कुमारसम्भव का जो रूप आज उपलब्ध होता है उसमें १७ सर्ग हैं किन्तु अनुमान किया जाता है कि कालिदास का मूल काव्य पहले सर्ग से आठवें सर्ग तक ही था और शेष नौ सर्ग किसी बाद के कवि द्वारा जोड़ दिए गए हैं। इस काव्य पर मल्लिनाथ की टीका भी हमें केवल अष्ट सर्ग तक ही मिलती है। फलतः हम कुमारसम्भव में कालिदास की प्रामाणिक कृति प्रथम आठ सर्गों को ही मानते हैं। इन सर्गों में कवि ने एक समग्र एवं समन्वित कथावस्तु को चित्रित किया है। शिव तथा पार्वती जैसे देवताओं की प्रणय-गाथा को कवि ने मानवी रूप प्रदान कर दिया है।

कुमारसंभव की कथा का स्रोत सम्भवतः महाभारत रहा है, किन्तु कालिदास ने उसमें कुछ आवश्यक हेर-फेर अवश्य किए हैं। आरंभ में हिमालय का सजीव वर्णन, तृतीय सर्ग का वसन्त वर्णन, चतुर्थ सर्ग का रति-विलाप तथा पंचम सर्ग का पार्वती-ब्रह्मचारी संवाद कुमारसंभव के अत्यधिक मार्मिक स्थल हैं।

कुमारसंभव पूर्णतः रसवादी रचना जान पड़ती है। रघुवंश की भाँति कवि यहाँ किसी नैतिक व्यवस्था का पोषक नहीं दिखाई देता। यौवन की

सरस क्रीड़ा का वर्णन ही कवि का प्रमुख प्रतिपाद्य जान पड़ता है, जिसे कवि ने पौराणिक इतिवृत्त के माध्यम से व्यक्त किया है। कुमारसंभव का कोई गंभीर उद्देश्य भी नहीं है और यदि कोई है भी तो वह काव्य की प्रभावोत्पादकता में पूरी तरह दब जाता है।

अश्वघोष—कालिदास के समान ही अश्वघोष ने भी दो महाकाव्यों का ही प्रणयन किया है। ये महाकाव्य हैं—१. बुद्ध चरित २. सौन्दरानन्द।

बुद्ध चरित्—इसमें भगवान बुद्ध के जीवन, उपदेश तथा सिद्धांतों का वर्णन है। इसके संस्कृत संस्करण में १३ सर्ग ही प्राप्त होते हैं किन्तु चीनी और तिब्बती भाषा के ग्रन्थों से ज्ञात होता है कि इसमें २८ सर्ग थे। १९वीं शताब्दी में अमृतानन्द ने विद्यमान १३ सर्गों में अपनी ओर से ४ सर्ग और जोड़कर काशी में प्रथमोपदेश तक की कथा का वर्णन किया है। काव्यत्व की दृष्टि से इस ग्रन्थ के प्रथम पाँच सर्ग तथा त्रयोदश सर्ग के कुछ अंश सुन्दर बन पड़े हैं। शेष सारा बुद्धचरित् धार्मिक तथा दार्शनिक ग्रन्थ-सा हो गया है।

सौन्दरानन्द—यह १८ सर्गों का महाकाव्य है। नेपाल के राजकीय पुस्तकालय में प्राप्त दो हस्तलेखों के आधार पर महामहोपाध्याय हरप्रसाद शास्त्री ने इसका प्रकाशन 'बिब्लओथेका इण्डिका' में किया है। इसमें गौतम के अनुज सुन्दरनन्द के बौद्ध धर्म से दीक्षित होने का रोचक वर्णन है।

अश्वघोष मूलतः शांतरस के कवि हैं। बुद्धचरित् तथा सौन्दरानन्द में ही नहीं, तुर्फान से मिले दो प्रकरणों तथा एक अन्यापदेशी नाटक के खण्डों से भी यही पुष्ट होता है। परन्तु अन्य रसों की कवि ने पूर्णतः उपेक्षा कर दी हो ऐसी बात भी नहीं है। कवि ने वीर, करुण तथा शृंगार रस का प्रयोग भी अपने काव्य में किया है। वस्तुतः बौद्ध भिक्षु की कृतियाँ होते हुए भी शृंगार रस का जो सरस वर्णन 'बुद्धचरित्' के तृतीय सर्ग के आरम्भ, चतुर्थ तथा पंचम सर्ग में तथा सौन्दरानन्द के चतुर्थ तथा दशम सर्ग में मिलता है वह अश्वघोष के कवित्व को प्रतिष्ठित करने में अलम् है।

शैली की दृष्टि से अश्वघोष में कालिदास जैसी विलक्षणता नहीं मिलती किंतु उसमें नैसर्गिक ऊर्जस्विता और सौन्दर्य विद्यमान है। उसके वर्णन सर्वथा स्वाभाविक और प्रसंगोचित हैं। अलंकारों का समुचित उपयोग भी हमें अश्वघोष के काव्य में देखने को मिलता है। केवल उपमा, उत्प्रेक्षा और रूपक जैसे सरल सरस अलंकारों का ही नहीं अपितु बहुत से कठिन अलंकारों का भी उसने बड़ा सुन्दर प्रयोग किया है। वस्तुत: उसके यहाँ अलंकारों के लिए अलंकारों का प्रयोग नहीं हुआ है अपितु वह तो हुआ है मनोदशा का चित्र खींचने के लिए, मन के अंतर्द्वन्द का संकेत करने के लिए।

अश्वघोष का स्थान निश्चित रूप से संस्कृत महाकाव्यकारों की कोटि में नहीं आ पाता किंतु इतना होने पर भी उसका अपना महत्व है, और वह महत्व है उसके काव्य में उन काव्यरूढ़ियों के पाए जाने के कारण जो श्रीहर्ष तक निरन्तर प्रयुक्त होती रहीं।

अश्वघोष के पश्चात् तीन शताब्दी तक कोई भी प्रसिद्ध कवि नहीं हुआ है। ऐसा प्रतीत होता है कि इस समय में साहित्यिक रचनाएँ प्राय: नहीं हुई हैं। कालिदास तथा अश्वघोष के उपरांत जिन महाकाव्यों का प्रणयन हुआ है उनमें से अधिकांश के कथानक रामायण अथवा महाभारत पर आधृत हैं। उनमें काव्य-विषय गौण है, भाषा और शैली को अलंकृत करने की कला प्रमुख है। वस्तुत: कालिदास और अश्वघोष के बाद की रचनाओं में भावों का सुन्दर गुम्फन नहीं है, स्वाभाविकता, सरसता तथा नवीनता नहीं है।

भारवि—महाकाव्यकारों में कालिदास और अश्वघोष के उपरांत भारवि का नाम लिया जाता है। इनके रचना-काल के सम्बन्ध में कोई आंतरिक प्रमाण उपलब्ध नहीं है किंतु वाह्य प्रमाण के आधार पर इनका रचना-काल ६०० ई० के आस-पास माना जाता है।

भारवि की कीर्ति का आधार-स्तम्भ उनका सुप्रसिद्ध महाकाव्य किरातार्जुनीय है। १८ सर्गों में निबद्ध इस महाकाव्य में अर्जुन तथा किरातवेशधारी शिव का युद्ध वर्णित है। काव्य-कौशल की

दृष्टि से यह महाकाव्य भाव-गांभीर्य और अर्थ गौरव के लिए प्रसिद्ध है। वर्णन-वैभव, चरित्र-चित्रण, प्रकृति-चित्रण और वीर रस के परिपाक में कवि ने अद्भुत कुशलता दिखलाई है। उपमा, श्लेप, यमक आदि अलंकारों का समुचित प्रयोग किया है। दीर्घकाय समासों का प्रयोग उन्होंने प्राय: नहीं किया है। सरल भाषा का प्रयोग करने का प्रयास उनके समस्त काव्य में परिलक्षित है, उदाहरण के लिए निम्न पद को देखा जा सकता है जिसमें कवि ने दुर्योधन के प्रति लोगों की राजभक्ति का सुन्दर वर्णन किया है—

**महौजस मानधना धनार्चिता धनुर्भृतः संपति लव्धकीर्तय:।**
**न संहतास्तस्य न भेदवृत्तयः प्रियाणि वांछन्त्यसुभिः समीहितुम् ॥**

अर्थात् 'तेजस्वी, स्वाभिमानी, ऐश्वर्यवान, धनुर्धारी, रणशूर तथा राजभक्त योद्धागण अपने प्राणों की बाजी लगाकर भी दुर्योधन का प्रिय कार्य करने के लिए उत्सुक हैं।' किंतु भारवि में केवल गुण ही गुण हों दोष नहीं, ऐसी बात कदापि नहीं है। कितने ही स्थलों पर उन्होंने पाण्डित्य-प्रदर्शन के कारण अपने काव्य को कृत्रिम बना दिया है। इसी प्रकार का एक उदाहरण देखिए—

**न नोननुन्नो नुन्नोनो नाना नानानना ननु।**
**नुन्नोऽनुन्नो ननुन्नेनो नानेना नुन्न नुन्ननत् ॥**

अर्थात् 'नीच मनुष्य द्वारा घायल किया जाने वाला पुरुष पुरुष नहीं और न वही पुरुष कहलाने योग्य है जो नीच मनुष्य को घायल करता है। यदि स्वामी को किसी प्रकार की क्षति न पहुँची तो घायल पुरुष भी वास्तव में अक्षत है। बुरी तरह से घायल मनुष्य को मार डालने वाला भी वास्तव में अपराधी नहीं है।'

भारवि में ऐसी कृत्रिमता केवल एकाध स्थल पर ही देखने को मिलती हो ऐसी बात नहीं है। कहीं उन्होंने केवल च् और र् का प्रयोग किया है कही स् श् य् और ल् का। इसी प्रकार से यदि कहीं प् और ल् का प्रयोग नहीं किया

गया है तो कहीं-कहीं ऐसे पद भी देखने को मिलते हैं जो सीधे और उल्टे दोनों प्रकार से पढ़े जाते पर एक रूप रहते हैं।

लेकिन इतना होने पर महाकाव्यों के इतिहास में भारवि का नाम अजर-अमर है।

भट्टि—संस्कृत महाकाव्य के इतिहास में विद्वानों ने भारवि के बाद भट्टि का ही स्मरण किया है। संस्कृत-साहित्य के अन्य कवियों, नाटककारों आदि के समान इनके जीवनवृत्त के सम्बन्ध में भी कोई निश्चित प्रमाण उपलब्ध नहीं हुए हैं किंतु फिर भी ऐसा विश्वास किया जाता है कि ये गुजराती या श्रीमाली ब्राह्मण थे और इनका समय छठी शताब्दी का उत्तरार्ध तथा सातवीं शताब्दी का आरम्भ है।

महाकवि भट्टि की कीर्ति का मूल आधार भट्टि-काव्य या रावण वध है। २२ सर्गों में निबद्ध इस महाकाव्य में रामचन्द्र के जन्म से लेकर राज्याभिषेक तक की गाथा है। लेकिन काव्यानुशीलन से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि कवि का लक्ष्य काव्य के इतिवृत्त पर विशेष ध्यान देना नहीं है, अपितु उसने तो व्याकरण के जटिल नियमों के उदाहरण प्रस्तुत करने के लिए ही कथानक का आश्रय ग्रहण किया है। इस प्रकार यह ग्रन्थ एक शास्त्र-काव्य हो गया है और व्याकरण-ज्ञाताओं के लिए जहाँ यह दीप-तुल्य हो गया है वहां व्याकरण न जानने वालों के लिए उसी प्रकार है जैसे अन्धे के आगे दर्पण यथा कहा भी है—

दीपतुल्यः प्रबन्धोऽयं शब्दलक्षणचक्षुषाम्।
हस्तादर्श इवान्धानां भवेद् व्याकरणादृते॥

लेकिन इतना सब कुछ होते हुए भी इस बात से इन्कार नहीं किया जा सकता कि भट्टि के पास कवि-हृदय का अभाव नहीं है। जब भी वे व्याकरण की तंग गली से निकल कर बाहर आते हैं, तभी वे सुन्दर कवित्व की झलक दिखा जाते हैं, उदाहरण के लिए निम्न चित्र को देखा जा सकता है—

विवृत्तपार्श्वं रुचिरांगहारं समुद्वहच्चारुनितम्बरम्यम्।
आमन्द्रमन्थध्वनिदत्ततालं गोपांगनानृत्यमनन्दयत्तम्॥

वस्तुतः भट्टि के यहाँ भाव-पक्ष की अपेक्षा कला-पक्ष की ही प्रबलता है। भाषा-शैली, छंद और अलंकार का सुन्दर संगुम्फन उनके काव्य में सर्वत्र देखने को मिलता है। उदाहरण के लिए प्रसादपूर्ण एवं प्राञ्जल भाषा में लिखित, एकावली अलंकार के निम्न स्थल को देखा जा सकता है—

न तज्जलं यत्र सुचारु पंकजं तद्यदलीनषट्पदम् ।
न षटपदोऽसौ न जुगुञ्ज यः कलं न गुञ्जितं तन्न जहार यन्मनः ॥

अर्थात इस सुहावनी शरद ऋतु में कोई ऐसा सरोवर नहीं है जिसमें सुन्दर कमल न खिले हों। ऐसा कोई कमल नहीं जिस पर भ्रमर न बैठे हों। ऐसा कोई भौंरा नहीं जो गूँज न रहा हो और ऐसी कोई गुञ्जार नहीं जो मन को न हर लेती हो।

कुमारदास—संस्कृत महाकाव्य परम्परा के अगले प्रमुख कवि कुमारदास हैं। विद्वानों ने इनका रचना-काल ६५० ई० से ७५० ई० के मध्य में माना है। इन्होंने जानकीहरण नामक काव्य का प्रणयन किया है। इसमें कवि ने चिरपरिचित रामकथा को मौलिक रूप में प्रस्तुत करने का प्रयास किया है। कहा जाता है कि कवि ने यह कार्य २५ सर्गों में सम्पन्न किया था किन्तु कराल काल के परिणामस्वरूप आज केवल १५ सर्ग ही प्राप्य हैं।

काव्यानुशीलन से ज्ञात होता है कि कवि में अद्भुत प्रतिभा थी, शब्दों का अक्षय भंडार था और उसके पास छंदों में नाद-सौंदर्य व्युत्पन्न करने की क्षमता थी। और वस्तुतः इन्हीं कारणों से राजशेखर आदि परवर्ती कवियों ने उसकी प्रशंसा इन शब्दों में की है—

जानकीहरणं कर्तुं रघुवंशे स्थिते सति ।
कविः कुमारदासश्च रावणश्च यदि क्षमः ॥

अर्थात रघुवंश के मौजूद रहते जानकी-हरण करने की क्षमता या तो रावण में थी या कुमारदास में।

माघ—संस्कृत-साहित्य में महाकवि माघ की ख्याति शिशुपाल-वध के प्रणेता के रूप में है। २० सर्गों में निबद्ध इस महाकाव्य में भगवान कृष्ण का चरित् वर्णन है।

इस ग्रंथ के अनुशीलन से कवि के अगाध पांडित्य और अपूर्व काव्य-कौशल का परिचय प्राप्त होता है। उसके काव्य में यदि एक ओर व्याकरण, राजनीति, सांख्य योग, बौद्ध दर्शन, वेद, पुराण, अलंकार-शास्त्र, काम-शास्त्र संगीत विद्या, अश्व-विद्या आदि का पाण्डित्यपूर्ण प्रदर्शन है तो दूसरी ओर कवित्व की भी कमी नहीं। रस-योजना, प्रकृति-चित्रण आदि क्षेत्रों में तो उसने कमाल ही कर दिया है। मानव मन को पूर्णतः पहचानने के कारण उसकी स्वभावोक्तियां भी बड़ी सुन्दर बन पड़ी हैं।

भावपक्ष के समान ही, कलापक्ष के क्षेत्र में भी माघ को अद्भुत सफलता की प्राप्ति हुई है। शब्दों के चयन में, अलंकारों के प्रयोग में और छन्दों के निर्वहन में कवि का कौशल प्रशंसनीय है। संस्कृत शब्दों पर इनका प्रभुत्व अतुलनीय है—'नव-सर्गगते माघे नवशब्दो न विद्यते'। इसी प्रकार से श्लेष और चित्रकाव्य लिखने में कवि सिद्धहस्त है तथा एकादश सर्ग में मालिनी छन्द में लिखा गया प्रभात-वर्णन संस्कृत साहित्य में एक अनूठी चीज है।

संस्कृत साहित्य में महाकवि माघ का अतुलनीय स्थान है जिसका सबसे बड़ा प्रमाण विभिन्न व्यक्तियों द्वारा इनके सम्बन्ध में लिखी गई स्तुतियों से लगाया जा सकता है। कुछ एक देखिए—

**उपमा कालिदासस्य भारवेरर्थगौरवम्।**
**दण्डिनः पदलालित्यं माघे सन्ति त्रयो गुणा॥**

अर्थात् कालिदास उपमा, भारवि अर्थगौरव तथा दण्डी तो पदलालित्य के क्षेत्र में ही कुशल हैं किन्तु माघ तीनों में।

**कृत्स्नप्रबोधकृद्वाणी भारवेरिव भारवे।**
**माघेनेव च माघेन कम्पः कस्य न जायते॥**

अर्थात् जहाँ भारवि की कविता सूर्य-किरणों की भाँति समग्र ज्ञान को प्रकाशित करने वाली है, वहाँ माघ मास के समान माघ का नाम सुनकर किस कवि को कँपकँपी नहीं बँध जाती?

**माघेन विघ्नितोत्साहा नोत्सहन्ते पदक्रमे।**
**स्मरन्तो भारवेरेव कवयः कपयो यथा॥**

अर्थात् जिस प्रकार माघ के ठिठुरते जाड़े में बन्दर सूर्य का स्मरण कर उछल-कूद नहीं मचाते, उसी प्रकार माघ की रचना के सामने बड़े-बड़े कवियों का पद-योजना करने में उत्साह ठण्डा पड़ जाता है, चाहे वे भारवि के पदों का कितना ही स्मरण करें।

**रत्नाकर**—संस्कृत साहित्य में ये सर्वाधिक वृहत्काय महाकाव्य हर-विजय के प्रणेता माने जाते हैं, किन्तु इसकी प्रसिद्धि अधिक नहीं है। इनका रत्नाकर का स्थिति काल ८५० ई० के आस-पास माना जाता है।

'हर-विजय' में अन्धक के ऊपर प्राप्त की हुई शिव की विजय का वर्णन है। काव्य में आनुपाति सम्बन्ध का अभाव है किन्तु शैव दर्शन, नीतिशास्त्र, काम-सूत्र तथा इतिहास पुराण का सम्यक् ज्ञान इस काव्य में खूब देखने को मिलता है। साथ ही उसमें नाटच, संगीत, अलंकार तथा चित्रकला जैसे विषयों पर वैज्ञानिक दृष्टिकोण से प्रकाश डाला गया है।

क्षेमेन्द्र और राजशेखर आदि ने रत्नाकर की खूब प्रशंसा की है। राजशेखर का कथन है—

**मा स्म सन्तु हि चत्वारः प्रायो रत्नाकरा इमे।**
**इतीव सत्कृतो धात्रा कवी रत्नाकरोऽपरः॥**

अर्थात् ब्रह्मा ने चार रत्नाकरों (समुद्रों) को पर्याप्त न समझकर इस पाँचवे रत्नाकर (कवि) की सृष्टि की।

**कविराज**—रत्नाकर के अनन्तर कविराज विरचित 'राघवपाण्डवीय' महाकाव्य का उल्लेख किया जाता है। कविराज के स्थितिकाल के सम्बन्ध में भी विभिन्न विद्वान एकमत नहीं हैं यथा पं० चन्द्रशेखर पाण्डेय इनका रचनाकाल १२ वीं शताब्दी मानते हैं तो प्रोफ़ेसर मैक्डानल के मतानुसार इनका स्थितिकाल ८०० ई० के लगभग है।

'राघवपाण्डवीय' महाकाव्य में कृत्रिमता की पराकाष्ठा हो गयी है। श्लेष अलंकार के आधार पर इसके प्रत्येक श्लोक के दो अर्थ निकलते हैं, एक राम-कथा से सम्बन्धित और दूसरा महाभारत से सम्बन्धित। उदाहरण स्वरूप एक पद्य को देखिये—

नृपेण कन्यां जनकेन दित्सितामयोनिजां लम्भयितुं स्वयंवरे।
द्विज प्रकर्षेण स धर्मनन्दनः सहानुजस्तां भुवमभ्यनीयत ॥

रामायण के पक्ष में इसका अर्थ—(राम) जिन्होंने धर्म को आनन्दित किया था, अपने भाइयों के साथ ऋषि श्रेष्ठ (विश्वामित्र) द्वारा स्वयम्वर-स्थान (मिथिला) को ले जाए गए, जिससे वह राजा जनक की विवाह-योग्य अयोनिजा कन्या (सीता) को प्राप्त कर सकें।

महाभारत के पक्ष में—धर्म के पुत्र (युधिष्ठिर) अपने भाइयों के साथ मुनि श्रेष्ठ (वेदव्यास) की आज्ञा से स्वयंवर स्थान (पाँचाल) को गए जिससे वे राज-पिता (द्रुपद) की विवाह-योग्य अयोनिजा कन्या (द्रौपदी) को प्राप्त कर सकें।

कविराज का अन्य अनेक कवियों ने भी अनुकरण किया यथा हरदत्तसूरि ने राघवनैषधीय में नल और राम की कथा तथा विद्यामाधव ने 'पार्वती-रुक्मणीय' में शिव-पार्वती तथा कृष्ण रुक्मणी के विवाह का एक साथ वर्णन किया है। इसी प्रकार से वेंकटाध्वरि ने यादवराघवीय नामक ग्रंथ में ऐसे श्लोकों का प्रणयन किया है जो सीधे पढ़ने से राम की कथा तथा उल्टे पढ़ने से कृष्ण की कथा का परिचय देते हैं।

श्रीहर्ष—महाकाव्य की परम्परा में अन्तिम महाकाव्य नैषधीय चरित् या नैषधीय है जिसे कन्नौज के महाराज जयचन्द्र के आश्रय में रहने वाले श्रीहर्ष ने १२ वीं शताब्दी में लिखा था। २२ सर्गों में निबद्ध इस महाकाव्य में नल-दमयन्ती के प्रेम और विवाह की कथा बड़ी सरस शैली में वर्णित है।

भावपक्ष और कलापक्ष दोनों ही दृष्टियों से यह एक सुन्दर ग्रन्थ बन पड़ा है। रस-योजना, प्रकृति-चित्रण और दार्शनिक-चिंतन तीनों ही क्षेत्रों में कवि ने अद्भुत कौशल दिखलाया है। रस-योजना के क्षेत्र में कवि को श्रृंगार रस बहुत अधिक प्रिय है, यद्यपि वीर, शांत, करुण, हास्य आदि का अभाव भी उसके काव्य में नहीं है। श्रृंगार रस की मधुर व्यञ्जना में कवि की सहृदयता का परिचय निम्न चित्र से प्राप्त होता है जहाँ कवि ने दमयन्ती के अलौकिक सौंदर्य का चित्र खींचा है—

हृतसारमिवेन्दुमण्डलं दमयन्तीवदनाय वेधसा ।
कृतमध्यविलं विलोक्यते धृतगम्भीरखनीखनीलिम् ॥

अर्थात्—जान पड़ता है, दमयन्ती के मुख की रचना करने के लिए ब्रह्मा ने चन्द्रमा को निचोड़ कर उसका सार भाग खींच लिया है। इसी कारण बीच में छिद्र हो जाने से उसके उस पार आकाश की नीलिमा दिखाई पड़ती है।

शब्द-योजना, अलंकारों के प्रयोग एवं छन्द कौशल की दृष्टि से भी नैषध अति सुन्दर ग्रन्थ बन पड़ा है। अलंकारों के क्षेत्र में तो कवि ने कहीं-कहीं इतना कौशल दिखलाया है कि काव्य अत्यन्त क्लिष्ट हो गया है। लेकिन इस प्रकार काव्य को क्लिष्ट करना तो श्रीहर्ष का प्रयोजन ही था। उन्होंने स्वयं लिखा है—

ग्रन्थग्रन्थिरिह क्वचित्क्वचिदपि न्यासि प्रयत्नान्मया
प्राज्ञंमन्यमनाहठेन पठिति मस्मिन्खलः खेलतु ॥
श्रद्धाराद्धगुरुश्लथीकृतदृढ़ग्रन्थिः समासादय—
त्वेत्काव्यरसोर्मिमज्जनसुखव्यासज्जनं सज्जनः ॥

अर्थात् पण्डित होने का दर्प करने वाला दुःशील मनुष्य इस काव्य के मर्म को हठपूर्वक जानने का चापल्य न कर सके, इसीलिए मैंने जान-बूझकर कहीं-कहीं इस ग्रन्थ में ग्रन्थियाँ लगा दी हैं। जो सज्जन श्रद्धाभक्तिपूर्वक गुरु को प्रसन्न करके इन गूढ़ ग्रन्थियों को सुलझा लेंगे, वे ही इस काव्य के रस की लहरों में हिलोरें ले सकेंगे।

अनेक गुणों से पूर्ण श्रीहर्ष विरचित नैषध में दोषों का अभाव हो ऐसी बात नहीं है क्योंकि किंवदन्ती है कि 'काव्य-प्रकाश' के कर्त्ता मम्मट ने नैषध की यह आलोचना की थी कि काव्य प्रकाश के सप्तम (दोष) उल्लास को लिखने से पहले यदि यह ग्रन्थ मुझे मिल गया होता तो काव्य के उदाहरण ढूंढने में मुझे इतना प्रयास न करना पड़ता क्योंकि काव्य के सारे दोषों के उदाहरण मुझे इसी में एकत्र मिल गए होते। किन्तु इतना सब कुछ होने पर भी संस्कृत महाकाव्यों के इतिहास में श्रीहर्ष का महत्वपूर्ण स्थान है।

नैषध के उपरान्त संस्कृत साहित्य में किसी उल्लेखनीय महाकाव्य के दर्शन नहीं होते। इसके बाद तो संस्कृत के काव्य-साहित्य में गीति, शतक, स्तोत्र और संग्रह आदि ग्रन्थों की ही प्रधानता रही।

**प्रश्न १५—निम्नलिखित का काल-निर्णय कीजिए—**

(क) कालिदास।

(ख) अश्वघोष।

**(क) कालिदास का रचना काल**—अन्य कवियों के समान ही कविकुल चूडामणि कालिदास के रचना-काल के सम्बन्ध में भी विद्वानों में विभिन्न मत रहे है। परन्तु उनके स्थितिकाल के सम्बन्ध में प्रमुख मत तीन ही हैं—

१. छठी शताब्दी ई० का मत।

२. गुप्तकालीन मत।

३. प्रथम शताब्दी ई० पू० का मत।

अब हम इन तीनों ही मतों के मानने वाले विद्वानों के विचारों की समीक्षा कर उपयुक्त मत की प्रस्थापना करेंगे। अस्तु।

**छठी शताब्दी ई० का मत**—इस मत के प्रवर्त्तक और प्रबल पोषक फर्गुसन महोदय हैं। इनके विचारानुसार उज्जयिनी नरेश हर्ष विक्रमादित्य ने ५४४ ई० में शकों को कहरूर के युद्ध में पराजित कर इस विजय के उपलक्ष्य में विक्रम सम्वत् का प्रचलन किया। इस सम्वत् को प्राचीनतम एवं अविस्मरणीय बनाने के हेतु उसने, उसे ६०० वर्ष पूर्व से चला कर उसका प्रारम्भ ५७ ई० पू० में माना। अतः इस मत के अनुसार कालिदास का स्थितिकाल छठी शताब्दी है। अपने इसी मत की पुष्टि के लिए फर्गुसन महोदय आगे प्रमाण देते हुए कहते हैं कि कालिदास के ग्रंथों में यवन, शक, पह्लव, हूण आदि जातियों के नामों का उल्लेख है। हूणों ने भारतवर्ष पर आक्रमण ५०० ई० में किया। अतः कालिदास का समय हूणों के इस आक्रमण के उपरांत ही मानना समुचित है। किन्तु इस मत का कोई अन्य प्रबल पोषक नहीं है। इसके विरोध में विभिन्न विद्वानों ने विभिन्न प्रकार की आपत्तियाँ

प्रगट की हैं। पं० चन्द्रशेखर पाण्डेय और डा० शांतिकुमार नानूराम व्यास के द्वारा उठाई गई आपत्तियाँ इस प्रकार हैं—

१. हर्ष विक्रमादित्य द्वारा प्रचलित सम्वत् का प्रारंभ ६०० वर्ष पूर्व ही क्यों ढकेल दिया गया, इसका समाधान फर्गुसन के पास नहीं है। इसके अतिरिक्त ५०० ई० से पहले मालव सम्वत् ५२९ तथा विक्रम सम्वत् ४३० के प्रयोग मिलते हैं। अतः फर्गुसन का यह मत पूर्णतः धराशायी होता जाता है।

२. रघुवंश में हूणों अथवा अन्य जातियों का वर्णन विदेशी विजेताओं के रूप में नहीं आता। रघु ने अपने दिग्विजय में उनको भारत की सीमा के बाहर पराजित किया था। चीन तथा मध्य एशिया के इतिहास से प्रमाणित होता है कि ई० पू० पहली या दूसरी शताब्दी में हूण पामीर के पूर्वोत्तर में आ चुके थे।

३. ४७३ ई० की मन्दसोरवाली वत्स भट्टि रचित प्रशस्ति में ऋतु संहार और मेघदूत के कितने ही पद्यों की साफ झलक दीख पड़ती है। ऐसी स्थिति में कालिदास की छठी शताब्दी ई० में मानना कदापि उचित नहीं है।

४. यह सिद्धान्त भारतीय जनश्रुति के भी प्रतिकूल है।

वस्तुतः श्री पाण्डेय और व्यास जी द्वारा प्रस्थापित उपर्युक्त तथ्य संस्कृत साहित्य मनीषियों ने स्वीकार से कर लिए हैं। फलतः आधुनिक युग में इस मत का कोई समर्थक नहीं है।

गुप्तकालीन मत—कीथ आदि अनेक पाश्चात्य विद्वानों ने कालिदास का स्थितिकाल गुप्त नरेशों के साम्राज्यकाल में माना है। उनके मतानुसार शकों को भारत से बाहर निकालनेवाले, विक्रमादित्य की उपाधि धारण करने वाले तथा अपने पूर्व के मालव सम्वत् को विक्रम सम्वत् के नाम से प्रचलित करने वाले द्वितीय गुप्त-सम्राट् चन्द्रगुप्त (३७५-४१३ ई०) विक्रमादित्य थे, और कालिदास ने अपनी कीर्ति-कौमुदी का प्रसार भारतीय इतिहास के इसी स्वर्ण युग में किया था। उनका कथन है कि कालिदास की रचनाओं का अध्ययन करने से भी इसी तथ्य की ही पुष्टि होती है, क्योंकि—

१. कुमारसम्भव नामक महाकाव्य का प्रणयन सम्भवतः चन्द्रगुप्त के पुत्र कुमारगुप्त के जन्म को लक्ष्य में रख कर किया गया है ।

२. चतुर्थ शताब्दी ई० की हरिषेण-कृत प्रयाग वाली प्रशस्ति में किए गए समुद्रगुप्त (३३६-३७५ ई०) के विजय-वर्णन में तथा 'रघुवंश' में वर्णित रघु के दिग्विजय की घटनाओं में वहुत सी समानताएँ देखने को मिलती हैं ।

३. कालिदास के ग्रंथों में चित्रित सुख-शांति का समृद्ध काल गुप्त काल का ही परिचायक है ।

४. कालिदास विरचित 'मालविकाग्निमित्र' नाटक वाकाटक के नरेश रुद्रसेन द्वितीय और चन्द्रगुप्त की पुत्री प्रभावती के विवाहोत्सव पर लिखा या खेला गया होगा । इस ग्रंथ में जिस अश्वमेध यज्ञ का आलेखन है उसके द्वारा भी समुद्रगुप्त द्वारा किए गए अश्वमेध यज्ञ की ओर संकेत जान पड़ता है।

किन्तु डा० कीथ द्वारा प्रस्तुत किए गए ये तर्क अपने आप में अकाट्य नहीं हैं । विभिन्न विद्वानों ने इनकी सत्यता पर शंका उठाई है । स्व० पं० चन्द्रशेखर पाण्डेय के अनुसार डा० कीथ द्वारा प्रतिपादित मत निम्न कारणों से ठीक नहीं कहा जा सकता—

१. यह सम्भव नहीं जान पड़ता कि चन्द्रगुप्त द्वितीय जैसे पराक्रमी नरेश ने स्वयं अपना सम्वत् न चला कर अपने से पूर्व प्रचलित मालव-सम्वत् को अपने नाम से जारी किया हो । साथ ही, यह भी ध्यान देने योग्य वात है कि चन्द्रगुप्त द्वितीय के पितामह चन्द्रगुप्त प्रथम ने 'गुप्त सम्वत्' प्रचारित किया था । क्या चन्द्रगुप्त द्वितीय ने अपने पितामह के सम्वत् को अस्वीकार करके अपना अलग सम्वत् चलाने की धृष्टता की होगी ? चन्द्रगुप्त द्वितीय द्वारा जारी किया गया तथाकथित विक्रम सम्वत् उनके वाद की शताब्दियों में कहीं उल्लिखित नहीं है । स्वयं चन्द्रगुप्त के पौत्र स्कन्दगुप्त के गिरिनार वाले शिलालेख में विक्रम सम्वत् का उल्लेख न होकर गुप्त सम्वत् का ही उल्लेख हुआ है । विक्रम सम्वत् का उल्लेख नवीं शताब्दी से पूर्व कहीं नहीं पाया जाता । अतः चन्द्रगुप्त द्वितीय द्वारा नवीन सम्वत् चलाए जाने की

अथवा किसी पूर्वकालीन सम्वत् को अपना नाम देने की घटना ऐतिहासिक तथ्यों से मेल नहीं खाती। इस कारण कालिदास के स्थितिकाल के गुप्त-कालीन मत का मौलिक आधार ही अप्रमाणित हो जाता है।

२. कालिदास ने 'कुमार' शब्द का प्रयोग, सुत, पुत्र और आत्मज की भाँति साधारण अर्थ में ही किया है, किसी विशेष प्रयोजन से नहीं; मालविकाग्निमित्र में अश्वमेध का तथा भवनों की पराजय का उल्लेख हुआ है उसका वास्तविक सम्बन्ध शुङ्गवंश के प्रवर्त्तक से है; कालिदास कृत रघु का दिग्विजय-वर्णन ऐतिहासिक होते हुए भी एक कवित्वपूर्ण वर्णन है, वह बहुत कुछ पुराणों में पाए जाने वाले वर्णनों के ही समान है, उसकी ऐतिहासिकता के विषय में अभी और छान-बीन की आवश्यकता है, कालिदास के ही ग्रन्थों में जिन उक्तियों मे चन्द्रगुप्त द्वितीय की झलक दीख पड़ती है तथा समुद्रगुप्त काल की झाँकी दिखाई पड़ती है, उनमें भी मतैक्य नहीं है। व्याख्या के विशेष ढङ्ग से उनके नाना प्रकार के अर्थ लगाए जा सकते हैं।

३. किसी गुप्त सम्राट् का नाम विक्रमादित्य नहीं था। द्वितीय चन्द्रगुप्त की उपाधि विक्रमादित्य थी, नाम नहीं। उपाधि प्रचलित होने के लिए यह आवश्यक है कि उस नाम का कोई लोक-प्रसिद्ध व्यक्ति पहले हो चुका हो, जिसके अनुकरण पर बाद के महत्वाकांक्षी लोग उस नाम की उपाधि धारण करें। रोम में भी सीज़र उपाधिधारी राजाओं से पहले सीज़र नामक सम्राट् हो चुका था। इसी प्रकार विक्रम उपाधिधारी द्वितीय चन्द्रगुप्त से पूर्व विक्रमादित्य नामक कोई शासक अवश्य हुआ होगा। अतः चन्द्रगुप्त द्वितीय स्वयं विक्रमादित्य नहीं थे और न उनके समय में कालिदास की स्थिति ही मानी जा सकती है।

प्रथम शताब्दी ई० पू० का मत—कालिदास का रचनाकाल अब प्रथम शताब्दी ई० पू० माना जाने लगा है और यह उचित भी है क्योंकि—

१. कालिदास की लेखन शैली में कृत्रिमता का अभाव है, जो दूसरी शताब्दी के गिरिनार और नासिक के शिलालेखों में पाई जाती है। इससे यह सिद्ध है कि कालिदास दूसरी शताब्दी ईसवी के पूर्व हुए थे।

२. अग्निमित्र शुङ्गवंशी राजा पुष्यमित्र का पुत्र था जो १५० ई० पू० में हुआ। महाकाव्य में पुष्यमित्र का उल्लेख भी है। कालिदास मालविकाग्निमित्र के भरत-वाक्य में लिखते हैं कि राजा अग्निमित्र जब राज्य करते हैं तो कोई ऐसा नहीं है जिसकी प्रार्थना अग्निमित्र ने पूरी न की हो। इससे सिद्ध होता है कि कालिदास राजा अग्निमित्र के राज-कवि थे और उनका (अग्निमित्र) समय दूसरी शताब्दी ई० पू० है। इससे स्पष्ट है कि कालिदास प्रथम शताब्दी ई० पू० में हुए थे।

३. कालिदास ने रघुवंश के छठे सर्ग में पाण्डय नरेश के सम्बन्ध में लिखा है—'अथोरगारव्यस्य पुरस्य नाथम्' अर्थात् पाण्डय देश के राजाओं की राजधानी उरगपुर थी। यह उरगपुर (उरियापुर) पांडच देश के राजाओं की राजधानी प्रथम शताब्दी में थी। इससे कालिदास इसी समय के आसपास के जान पड़ते हैं।

४. कालिदास का रचनाकाल उज्जयिनी नरेश विक्रमादित्य से बहुत अंशों तक सम्बद्ध है। किन्तु इन उज्जयिनी नरेश विक्रमादित्य के शासनकाल के सम्बन्ध में भी विद्वानों का एकमत नहीं है। यदि एक विद्वान के अनुसार, ये प्रथम शताब्दी के आसपास हुए तो दूसरे के अनुसार चौथी शताब्दी में और तीसरे के अनुसार छठी शताब्दी में। लेकिन भारतीय जनश्रुति के अनुसार महाराज विक्रमादित्य उज्जयिनी के राजा थे जिन्होंने शकों को पराजित कर अपनी विजय के उपलक्ष्य में ५७ ई० पू० के विक्रमीय सम्वत् का प्रवर्त्तन किया। कथासरित्सागार में (जो प्रथम शताब्दी ई० की गुणाढय विरचित वृहत्कथा पर आधृत है) परमार वंश के विक्रमादित्य का उल्लेख प्राप्त होता है। कथासरित्सागर में उज्जयिनी का नरेश भी इन्हें ही माना गया है। नवीनतम ऐतिहासिक शोधों के अनुसार भी उक्त परमार वंशी विक्रमादित्य ही मौलिक विक्रमादित्य थे।

इस प्रकार से विक्रमादित्य का शासनकाल प्रथम शताब्दी ई० पू० में निर्धारित होने पर हम कालिदास का रचनाकाल प्रथम शताब्दी ई० पू० निर्विवाद रूप से मान सकते हैं।

अश्वघोष का रचनाकाल—संस्कृत साहित्य के प्राचीनतम कवियों में अश्वघोष उन इने-गिने व्यक्तियों में से हैं जिनके रचनाकाल के विषय में विद्वानों में अधिक मतभेद नहीं है। बौद्धग्रंथों ने अश्वघोष के सम्बन्ध में आवश्यक जानकारी को सुरक्षित रक्खा है और यही नहीं अश्वघोष के ग्रंथों को भी मूल तथा अनुवाद रूप में सुरक्षित रक्खा है। यह दूसरी बात है कि बौद्ध किंवदन्तियों के कारण कई ग्रंथ जो अश्वघोष की रचनाएँ नहीं हैं अश्वघोष के नाम पर प्रसिद्ध कर दिए गए हों और कुछ दूसरे सम-सामयिक बौद्ध व्यक्तित्वों को अश्वघोष के साथ घुला-मिला दिया गया हो। किन्तु इतना होने पर भी यह निश्चित ही है कि अश्वघोष कनिष्क के समकालीन थे। चीन में सुरक्षित परम्परा के अनुसार अश्वघोष महाराज कनिष्क के गुरु थे।

अश्वघोष निश्चित रूप से नागार्जुन से प्राचीन हैं तथा नागार्जुन का उल्लेख हमें जगय्यपेटस्तूप के लेख में मिलता है, जो उसके प्रशिष्य के द्वारा उत्कीर्ण कराया गया है। इस स्तूप के लेख की तिथि ईसा की तीसरी शताब्दी मानी जाती है तथा इसके आधार पर नागार्जुन की तिथि ईसा की दूसरी शताब्दी सिद्ध होती है। अश्वघोष नागार्जुन से दो पीढ़ी पुराने होंगे तथा इस तरह उनका समय कनिष्क के राज्यपाल के समीप ही आता है। इस आधार पर भी यह सिद्ध होता है कि अश्वघोष कनिष्क के सम-सामयिक थे तथा उनका काल ईसा की प्रथम शताब्दी है।

अश्वघोष के इस काल के विषय में अन्य अन्तरंग तथा बहिरङ्ग प्रमाण भी दिए जा सकते हैं। प्रथम, ईसा की पाँचवी शताब्दी में बुद्धचरित् का चीनी अनुवाद हो चुका था, अतः इससे पूर्व अश्वघोष का काव्य अत्यधिक लब्ध-प्रतिष्ठ हो चुका था। दूसरे, बुद्धचरित् महाकाव्य का अंतिम (२८ वाँ) सर्ग अशोक की संगीति का वर्णन करता है। फलतः अश्वघोष अशोक के परवर्त्ती थे। तीसरे, बौद्ध परम्परा के अनुसार महाकवि अश्वघोष कनिष्क के समकालीन थे। चौथे, अश्वघोष कृत शारिपुत्र प्रकरण के आधार पर प्रो० ल्यूडर्स ने यह कल्पना की है कि उसकी रचना कनिष्क या हुविष्क के समय हुई थी। पाँचवे, मातृचेट की शतपञ्चाशिका की शैली अश्वघोष की शैली से

स्पष्टतः प्रभावित जान पड़ती है। डा० जौन्सटन के मतानुसार मातृचेट कनिष्क का समकालीन था। सम्भवतः अश्वघोष तथा मातृचेट या तो सम-सामयिक थे या इनमें एकाध पीढ़ी का ही अन्तर था।

अन्ततः निष्कर्षरूपेण यह कहा जा सकता है कि अश्वघोष का रचनाकाल ईसा की प्रथम शताब्दी है।

**प्रश्न १६—निम्नलिखित ग्रंथों का कथासार प्रस्तुत कीजिए—(क) बुद्धचरित्, (ख) सौन्दरानन्द, (ग) रघुवंश, (घ) कुमारसम्भव, (ङ) किरातार्जुनीय, (च) शिशुपाल वध, (छ) नैषधीय चरित्।**

**बुद्धचरित्**—इस महाकाव्य में १८ सर्ग हैं जिनमें भगवान् बुद्ध के जीवन, उपदेश तथा सिद्धांतों का काव्य के बहाने वर्णन किया गया है। लेकिन आज इस ग्रंथ की जो संस्कृत प्रति उपलब्ध होती है उसमें केवल १७ ही सर्ग हैं। इन १७ सर्गों में भी अन्तिम चार सर्ग अमृतानन्द द्वारा जोड़े गए हैं। म० म० हरप्रसाद शास्त्री द्वारा प्राप्त ग्रंथ चौदहवें सर्ग के मध्य तक ही रह जाता है तथा प्रथम सर्ग भी पूरा नहीं मिलता। काव्य के प्रथम पांच सर्गों में जन्म से लेकर अभिनिष्क्रमण तक की कथा है। इसमें अन्तःपुर विहार, संवेगोत्पत्ति, स्त्रीनिवारण तथा अभिनिष्क्रमण वाले सर्ग काव्य कला की दृष्टि से बड़े सुन्दर बन पड़े हैं। छठे तथा सातवें सर्ग में कुमार का तपोवन-प्रवेश है। अष्टम में अन्तःपुर का विलाप, नवम में कुमार के अन्वेषण का प्रयत्न, दशम सर्ग में गौतम का मगध जाना, एकादश में कामनिन्दा, द्वादश में महर्षि अराड के पास शान्ति-प्राप्ति के लिए जाना, त्रयोदश में मार-पराजय तथा चतुर्दश सर्ग के प्राप्त अंश में बुद्धत्व प्राप्ति है। इसके बाद का अंश जो डा० जौन्स्टन के आँग्ल अनुवाद से ही प्राप्य है बुद्ध के शिष्यों, उपदेशों, सिद्धान्तों, निर्वाण के वर्णनों तथा अशोककालीन संघ की स्थिति के चित्रों से परिपूर्ण है।

**सौन्दरानन्द**—यह एक अठारह सर्गों का महाकाव्य है। इसकी दो ही प्राचीन हस्तलिखित प्रतियाँ मिलती हैं। दोनों दूषित तथा बुरी दशा में हैं और दोनों नेपाल महाराज के पुस्तकालय में सुरक्षित हैं। इनके आधार पर शुद्ध और कहीं-कहीं पूरा पाठ करना असम्भव सा है। सौन्दरानन्द बौद्ध धर्म

के वहुमूल्य उपदेशों से भरा है। यह हीनयान सम्प्रदाय का ग्रन्थ है, किन्तु कहीं-कहीं इसमें महायान सम्प्रदाय के सिद्धान्तों का भी उल्लेख है। बुद्ध के जीवन सम्वन्धी जो कई दृश्य और घटनाएँ बुद्धचरित् में संक्षिप्त हैं या बिल्कुल नहीं हैं वे ही सौन्दरानन्द में विस्तारपूर्वक वर्णित हैं। इस दृष्टिकोण से इसे बुद्धचरित् का पूरक कहना बुरा न होगा।

सौन्दरानन्द में मूलतः सुन्दरी और नन्द की ही गाथा है। सुन्दरी नन्द की स्त्री थी और नन्द बुद्ध का भाई था। नन्द सुन्दरी पर वड़ा आसक्त था। बुद्ध ने अनिच्छुक नन्द को अपने धर्म में दीक्षित किया। पत्नी से वियुक्त हो कर नन्द वड़ा रोया और सुन्दरी के पास घर लौट जाना चाहा। भिक्षुओं ने उपदेश भरे शब्दों में उसे समझाने की खूब कोशिश की किन्तु सब व्यर्थ था। तब बुद्ध उसे लेकर हिमालय की ओर गए। वहाँ एक कानी शाखामृगी दिखाते हुए उन्होंने पूछा—'हे नन्द, इस कानी वन्दरी और अपनी प्रियतमा में से तुम किसे अधिक विलासवती और रूपवती समझते हो?' मुसकुराते हुए नन्द ने कहा—'हे भगवन्! कहाँ वह उत्तम स्त्री आपकी वधू और कहाँ यह पेड़ को पीड़ा पहुँचाने वाली शाखा-मृगी!' फिर इन्द्रलोक में अप्सराओं को दिखाकर बुद्ध ने नन्द से अप्सराओं और उसकी प्रियतमा के बीच का अन्तर पूछा। उसने उत्तर दिया—'हे नाथ, उस कानी शाखामृगी और आपकी वधू में जो अन्तर है वही इन अप्सराओं और आपकी वधू में।' अब अप्सराओं पर मुग्ध होकर नन्द ने उन्हें पाना चाहा। बुद्ध ने बताया कि रूप, सेवा, बल या दान से वे नहीं पाई जा सकतीं; उन्हें पाने का एकमात्र शुल्क या सफल साधन उत्तम तप है। तब वह तपस्वी हो गया और वीतरागी की भाँति आनन्द और विषाद से मुक्त हो गया। बुद्ध के शिष्य आनन्द ने नन्द को बताया कि स्वर्गानन्द का उपभोग क्षणिक है और स्वर्ग-निवास प्रवास मात्र है। क्योंकि पुण्य क्षीण होने से लोग वहाँ से लौट आते हैं। आनन्द के वचन की यथार्थता समझ कर नन्द अप्सराओं से विमुख हो गया। बुद्ध के पास जाकर अपनी अवस्था बताते हुए उसने कहा—"(अब) मैं सभी दुःखों के नाशक आपके परम धर्म में ही आनन्द पाता हूँ। अतः संक्षेप और विस्तार

से अपने पदों की व्याख्या कीजिए, जिसे सुनकर मैं परम पद पाऊँ।" उसने बुद्ध के उपदेश सुने, तदनुसार प्रयत्न किया और वह अर्हत् हो गया। कृतार्थ हो बुद्ध ने नन्द के दर्शन किए। गुरु और शिष्य एक दूसरे को देखकर प्रसन्न हुए। दोनों ने एक दूसरे की हृदय से प्रशंसा की। कृतज्ञ शिष्य ने गुरु से प्रतिकार का उपाय पूछा। गुरु ने परोपकार करने का आदेश दिया। शिष्य को सम्बोधित करते हुए उन्होंने कहा—'वही जन उत्तम से उत्तम माना जाता है जो उत्तम नैष्ठिक धर्म पाकर अपने परिश्रम का विचार न करता हुआ दूसरों को भी शम का उपदेश देता है। अतः हे स्थिरात्मन्, रात्रिकाल में भटकते हुए तमोवृत जीवों के बीच इस धर्म-प्रदीप को धारण करो। घर में वधू भी तुम्हारा ही अनुकरण करती हुई स्त्रियों को विराग का उपदेश देगी।'

अन्त में कवि ने इस काव्य का प्रयोजन बतलाते हुए कहा है—"प्रायः लोगों को विषयरत और मोक्ष-विमुख देखकर मैंने काव्य के बहाने सत्य का उपदेश दिया है। मोक्ष ही सबसे ऊपर है। इस ग्रंथ में मोक्ष के अतिरिक्त जो कुछ कहा गया है वह इसे काव्य-धर्म के अनुसार सरस बनाने के ही लिए (कहा गया है), जैसे कड़वी दवा को रुचिकर बनाने के लिए उसमें मधु मिलाया जाता है।"

रघुवंश—१६ सर्गों में आबद्ध इस महाकाव्य का प्रतिपाद्य विषय लगभग वही है जो रामायण और पुराणों का। किन्तु इतना होने पर भी कवि कालिदास ने अपनी मौलिक-प्रतिभा के द्वारा उसे अत्यन्त रमणीय रूप प्रदान कर दिया है। ग्रंथ महाराजा दिलीप के वर्णन से प्रारम्भ किया गया है। आरम्भ में उसके (दिलीप के) अनेक गुणों का वर्णन है किन्तु दुर्भाग्यवश वह एक बार महाराजा इन्द्र की गौ सुरभि का यथोचित आदर-सत्कार न कर पाये जिसके फलस्वरूप उसने उन्हें निरपत्य होने का शाप दे दिया। इस शाप की शक्ति का नाश केवल सुरभि-सुता नन्दिनी से प्राप्त किए हुए वर के द्वारा ही संभव था। फलतः महाराजा दिलीप ने वशिष्ठ के उपदेश से वन में नन्दिनी की सेवा की। एक बार एक सिंह ने नन्दिनी पर आक्रमण करना चाहा। राजा

ने सिंह से प्रार्थना की कि तुम इस गाय को छोड़ दो और मेरे शरीर का मांस खाकर अपनी क्षुधापूर्ति करो। यह सिंह कोई वास्तविक सिंह नहीं था, वह तो केवल महादेव जी का अनुचर मात्र था और राजा की परीक्षा लेने आया था। राजा को नन्दिनी से अभीष्ट वर की प्राप्ति हो गई। अब राजा के यहाँ एक पुत्र का जन्म हुआ। इसका नाम रघु रक्खा गया। इसके बाद कवि का कथन है कि उसने (रघु ने) अनेक प्रकार की बालोचित क्रीड़ाएँ करते हुए यौवनावस्था को प्राप्त किया और अपने पिता दिलीप द्वारा दिए गए अश्वमेध यज्ञ के घोड़े की रक्षा के हेतु इन्द्र तक से युद्ध किया। दिलीप के उपरान्त वह (रघु) सिंहासनासीन हुआ। अब कवि रघु की दिग्विजय का संक्षिप्त किन्तु ओजस्वी वर्णन करता है। कवि का कथन है कि रघु ने दिग्विजय के उपरान्त विश्वजित् यज्ञ किया जिसमें उसने विजयों में प्राप्त सारी संपत्ति दान दे दी। अपनी इस उदारता के फलस्वरूप रघु अकिंचन हो गया। अतः जब कौत्समुनि उसके निकट दान मांगने के हेतु उपस्थित हुए तो वह किंकर्त्तव्यविमूढ हो गया। लेकिन कुबेर की सहायता ने उसकी इस कठिनता का निवारण किया। इसके उपरांत रघु के एक पुत्र का जन्म होता है जिसका नाम अज रक्खा जाता है। तदुपरान्त इन्दुमती के स्वयंवर का वर्णन आता है। कोई न कोई बहाना बनाकर वह अनेक राजकुमारों को वरने से छोड़ देती है। एक वीर को वह केवल यह कह कर नापसन्द कर देती है कि प्रत्येक की रुचि पृथक्-पृथक् होती है। किन्तु अन्ततः अज का वरण हो जाता है और विवाह सम्पन्न हो जाता है। इसी समय स्वयम्वर में हार खाए हुए राजा वर-यात्रा पर आक्रमण करते हैं किन्तु अज अपने अद्भुत पराक्रम के द्वारा अपने विपक्षियों को मार भगाता है। लेकिन दया करके उनकी जान नहीं लेता। इसके बाद अज की शांतिपूर्ण शासन-व्यवस्था का वर्णन है। इन्दुमती की आकस्मिक मृत्यु से अज पर मानो वज्रपात होता है। उसका समस्त धैर्य टूट जाता है। जीवन में चारों ओर उसे अँधेरा ही अँधेरा दिखाई देता है। अनेक प्रकार की दी गई सांत्वनाएँ भी उसकी इस अवस्था को दूर नहीं कर पातीं। अब तो उसके अन्तस में यही इच्छा उठती है कि किसी प्रकार से उसकी भी अकाल मृत्यु हो जाए ताकि

वह स्वर्ग में पहुँचकर अपनी प्रिया से पुनः मिल सके। उसके उपरान्त उसका पुत्र दशरथ राजा बनता है। यहीं पर श्रवणकुमार की कथा आती है। तदुपरांत आगे के छः सर्गों में राम की कथा का विस्तारपूर्वक वर्णन किया गया है। फ़िर सोलहवें सर्ग में कुश की, सत्रहवें सर्ग में कुश के पुत्र की और अठारहवें तथा उन्नीसवे सर्ग में उनके अनेक उत्तराधिकारियों की कथा दे दी गई है। उत्तराधिकारियों में से कुछ के तो केवल नाममात्र का ही उल्लेख किया गया है। इस प्रकार से सम्पूर्ण काव्य अपूर्ण रहता है, जिसका कारण सम्भवतः कवि की मृत्यु है।

कुमारसंभव—महाकवि कालिदास द्वारा प्रणीत यह महाकाव्य आज १८ सर्गों में उपलब्ध होता है किन्तु सम्पूर्ण ग्रंथ की काव्यशैली एक प्रकार की नहीं है। इस ग्रंथ को देख कर तो ऐसा प्रतीत होता है कि इसके प्रारंभिक आठ सर्ग तो कालिदास ने लिखे होंगे और शेष किसी अन्य कवि ने। केवल प्रारम्भिक आठ सर्ग ही महाकवि कालिदास के द्वारा रचे गए हैं इसका सबसे बड़ा प्रमाण यह है कि मल्लिनाथी संजीवनी भी इन्हीं सर्गों पर है, आगे नहीं। संस्कृत के रीतिग्रन्थों में भी इन्हीं सर्गों से श्लोक उदाहरण के लिए प्रस्तुत किए गए हैं।

कवि ने अपने ग्रंथ का श्रीगणेश प्रकृति के चारु अङ्कन से किया है। इसीलिए प्रथम सर्ग में हिमालय का सजीव वर्णन हुआ है। इसी सर्ग में कवि ने पार्वती जन्म भी दर्शाया है। दूसरे सर्ग में देवता तारकासुर से त्रस्त होकर ब्रह्मा के पास जाते हैं और सहायता की याचना करते हैं। किन्तु ब्रह्मा किसी भी प्रकार की सहायता देने में असमर्थ हैं क्योंकि वे तो स्वयं ही तारकासुर के वर-प्रदाता हैं और अपने लगाए हुए विषवृक्ष का भी काटना उचित नहीं है। लेकिन इतना होते हुए भी वे एक परामर्श अवश्य देते हैं और वह यह कि यदि शिव और पार्वती का विवाह हो जाए तो उनसे उत्पन्न पुत्र तारक को मार सकेगा। इस कथन को सुन कर इन्द्र तृतीय सर्ग में कामदेव का स्मरण करता है। कामदेव अपने सखा ऋतुराज वसन्त और अपनी प्रिया रति के साथ आश्रम में प्रवेश करता है। इस अवसर पर तपोवन की सारी प्रकृति,

पुनरुच्छ्वसित हो उठती है। यहाँ तक कि पशु और पक्षी भी मन्मथोन्मथित हो जाते हैं। पार्वती शिव के सम्मुख आती है और शिव का धैर्य भी कुछ काल के लिए परिलुप्त-सा होने लगता है। किन्तु जब वह क्षुब्ध होकर अपना तीसरा नेत्र खोलते हैं तब कामदेव उसमें से निकली हुई अग्नि ज्वाला के द्वारा भस्मीभूत हो जाता है। चतुर्थ सर्ग में रति अपने पति की मृत्यु पर करुण विलाप करती है और सती होना चाहती है। उसी समय एक आकाशवाणी शिव और पार्वती के विवाह होने पर काम के पुनर्जन्म का आश्वासन देती है। पंचम सर्ग में पार्वती अपने उद्देश्य में असफल होकर घोर तप करती है। वह ज्येष्ठ में सूर्य की गरमी और अग्नि के ताप को सहन करती है। पौष की रात्रियों में ठण्डे पानी में पड़ी रहती है और घोर वर्षा में भी खाली शिलाओं पर सोती है। इतना ही नहीं वह गिरते हुए पत्तों को खाने से निषेध कर देती है और केवल अयाचित जल पर ही अपनी जीवन-नौका को खेती है। उसकी इस घोर तपस्या को देख कर शिव जी भी विकल हो जाते हैं और उसकी परीक्षा लेने के लिए एक ब्रह्मचारी के रूप में अवतरित होते हैं। पति-भक्ति की परीक्षा लेने के लिए ही वे उसके (पार्वती) सम्मुख शिव की निन्दा करते हैं। पार्वती ब्रह्मचारी रूप शिव को करारा उत्तर देती है। वह कहती है कि तुम शिव के यथार्थ रूप से नितान्त अपरिचित हो। इतना ही नहीं वह यह कहती हुई, 'महापुरुषों की निन्दा करना ही पाप नहीं है प्रत्युत निन्दा सुनना भी पाप है', वहाँ से प्रस्थान कर देती है। इसी समय शिव अपना यथार्थ रूप प्रकट कर पार्वती की कामना पूर्ण करते हैं। छठे सर्ग में सप्तर्षि और अरुंधती हिमालय से शिव के लिए पार्वती का हाथ मांगने जाते हैं। हिमालय मेना के परामर्श से स्वीकृति दे देते हैं। सप्तम सर्ग में शिव और पार्वती का राजसी ठाठ-बाठ से विवाह सम्पन्न होता है। अष्टम सर्ग में कामशास्त्र के नियमानुसार शिव-पार्वती की प्रेम-लीला का विस्तृत वर्णन है।

**किरातार्जुनीय**—भारवि ने अपने इस ग्रंथ की रचना का मूल आधार महाभारत को ही बनाया है। इन्द्र तथा शिव को प्रसन्न करने के लिए की

गई अर्जुन की तपस्या को आधार बनाकर ही कवि ने १८ सर्ग के महाकाव्य के वितान का पल्लवन किया है।

'किरातार्जुनीय' नामक महाकाव्य का श्रीगणेश द्यूत क्रीड़ा में पराजित हुए पाण्डवों के द्वैतवनवास से होता है। लेकिन युधिष्ठिर यहाँ रह कर भी दुर्योधन की ओर से निश्चिंत नहीं हैं। वे एक वनेचर को दुर्योधन की प्रजा-पालन सम्बन्धी नीति को जानने के लिए चर बनाकर भेजते हैं। गुप्तचर बने हुए वनेचर के लौटने और उसके युधिष्ठिर के पास पहुँचने से काव्य का इति-वृत्त चलता है। वनेचर दुर्योधन के शासन का पूरा विवरण देता है। साथ ही इस बात का संकेत भी देता है कि द्यूत-क्रीड़ा के माध्यम से जीती हुई पृथ्वी को वह नीति से भी जीत लेने की चेष्टा में लगा हुआ है—

दुरेदरच्छद्मजितां समीहते नयेन जेतुं जगतीं सुयोधनः।

समस्त तथ्य एवं विवरण देने के उपरांत वनेचर लौट जाता है और द्रौपदी आकर युधिष्ठिर को युद्ध के लिए उत्तेजित करती है। वह कटु शब्दों का प्रयोग करती हुई युधिष्ठिर की तपस्विजनोचित शांति, दूसरे शब्दों में कायरपन की भर्त्सना करती है। द्वितीय सर्ग के प्रारम्भ में भीम द्रौपदी के विचार का समर्थन करता है और युधिष्ठिर को इस बात का विश्वास दिलाता है कि रणस्थली में उसके चारों भाइयों के सम्मुख ठहरने की सामर्थ्य किसी में नहीं है। लेकिन नीतिविशारद युधिष्ठिर भीम के समस्त तर्कों को अपनी नीतिपूर्ण उक्तियों द्वारा शान्त कर देते हैं। वे इस बात का संकेत देते हैं कि उन्हें उस समय की प्रतीक्षा करनी चाहिए जब पाण्डवों के मित्र पाण्डवों की सहिष्णुता की अत्यधिक प्रशंसा करने लगें तथा दुर्योधन के अभिमानी व्यवहार से अपमानित कई राजा उससे अलग हो जाएँ। इसी सर्ग में भगवान् व्यास का प्रवेश होता है। अगले अर्थात् तीसरे सर्ग में वे अर्जुन को दिव्यास्त्र प्राप्ति के लिए इन्द्र की तपस्या करने और दिव्य-सहाय्य प्राप्त करने के लिए कहते हैं। तदुपरांत गुह्यक अर्जुन को पर्वत पर ले जाने के लिए आ जाता है। इस के वाद के आठ सर्गों में अर्थात् चौथे सर्ग से ११वें सर्ग तक कवि की नवोन्मेष-

शालिनी प्रतिभा प्रस्फुटित होती है। इन सर्गों में शिशिर, हिमालय, स्नान, क्रीड़ा, संध्या, सूर्यास्तगमन, चन्द्रोदय, प्राकृतिक दृश्यों आदि का चित्रण बड़े ही रमणीय ढंगों में किया गया है। साथ ही अर्जुन की कठोर तपस्या और इन्द्र द्वारा उसे भंग करने के प्रयास का भी उल्लेख है। लेकिन अर्जुन का व्रत भंग नहीं होता। फलतः इन्द्र प्रसन्नचित्त हो उसके पास आते हैं तथा शिव की आराधना करने के लिए परामर्श देते हैं। अर्जुन पुनः तपस्या करता है। इधर एक मायावी दैत्य अर्जुन को मारने के लिए सूअर का रूप धारण करता है। इस बात को जानकर भगवान् शिव अर्जुन की रक्षा के हेतु किरात का मायावी वेश धारण करते हैं। तेरहवें सर्ग में सूअर के प्रवेश का वर्णन है। किरात तथा अर्जुन दोनों सूअर पर एक साथ बाण छोड़ते हैं। अर्जुन का बाण सूअर को मार कर पृथ्वी में घुस जाता है। बाद में बचे हुए बाण के लिए किरात तथा अर्जुन का वादविवाद चलता है। यह विवाद पन्द्रहवें सर्ग में युद्ध का रूप धारण कर लेता है। युद्ध में पहले दोनों अस्त्रों-शस्त्रों से लड़ते हैं, बाद में कुश्ती पर उतर आते हैं। इसी समय अर्जुन की वीरता से प्रसन्न होकर भगवान् शिव प्रकट होते हैं तथा अर्जुन की पाशुपतास्त्र-प्राप्ति की अभिलाषा पूर्ण करते हैं और इसके साथ ही काव्य की समाप्ति होती है।

शिशुपालवध—महाकवि माघ विरचित 'शिशुपालवध' बीस सर्गों में निबद्ध एक सुन्दर प्रबन्ध-काव्य है। यद्यपि इस महाकाव्य का कथानक 'महाभारत' से लिया गया है लेकिन लेखक ने अपनी कल्पना-शक्ति के द्वारा इसे अत्यधिक रमणीय रूप प्रदान कर दिया है। यद्यपि इस महाकाव्य में कृष्ण तथा शिशुपाल के वैर की तथा युद्ध में कृष्ण के द्वारा शिशुपाल के वध किए जाने की कथा का वर्णन है लेकिन शिशुपाल तथा कृष्ण के पुराने वैर—रुक्मिणीहरण वाली कथा का वर्णन इस रचना में नहीं है। केवल द्वितीय सर्ग के ३८वें श्लोक में ही रुक्मिणीहरण वाली कथा का संकेत प्राप्त होता है।

इस महाकाव्य का आरम्भ देवर्षि नारद के आगमन से होता है। नारद ऋषि का आदर-सत्कार करने के उपरान्त कृष्ण उनसे आने का कारण पूछते

हैं। नारद ऋषि बतलाते हैं कि शिशुपाल के अत्याचारों के कारण इन्द्र बहुत भयभीत है तथा इन्द्र ने उन्हें कृष्ण के पास सहायता प्राप्त करने के लिए भेजा है। इस प्रकार से नारद मुनि कृष्ण के पास आकर इन्द्र की ओर से शिशुपाल के वध के लिए प्रेरणा देकर चले जाते हैं। तदुपरांत कृष्ण बलराम और उद्धव से सलाह लेते हैं। मंत्रणा लेने का यह कार्यक्रम द्वितीय सर्ग से आरम्भ होता है। इसी समय युधिष्ठिर के राजसूय यज्ञ का निमंत्रण प्राप्त होता है। अब इस बात पर बहस होती है कि पहले शिशुपाल का वध किया जाए अथवा युधिष्ठिर के राजसूय यज्ञ में सम्मिलित हुआ जाए। बलराम शिशुपाल के साथ युद्ध करने का प्रस्ताव रखते हैं। लेकिन उद्धव राजसूय यज्ञ में सम्मिलित होने की सम्मति देते हैं। आखिरकार यही निश्चय होता है कि युधिष्ठिर के राजसूय यज्ञ में सम्मिलित होना चाहिए। तीसरे सर्ग में कृष्ण की सेना इन्द्रप्रस्थ के लिए प्रस्थान कर देती है। चतुर्थ सर्ग में वह रैवतक पर्वत तक पहुँचती है। इसी सर्ग में कृष्ण का सारथि दारुक रैवतक पर्वत की रमणीयता का वहुत उदात्त वर्णन करता है। पाँचवे सर्ग में सेना उस पर्वत पर पड़ाव डाल देती है। छठे सर्ग में षड् ऋतुओं का वर्णन है जो रैवतक पर्वत पर कृष्ण की सेवा के लिए अवतीर्ण हुई हैं। सातवे सर्ग में यदुदम्पत्तियों के वन-विहार का वर्णन है। अष्टम सर्ग में जल-क्रीड़ा का वर्णन किया गया है। नवम सर्ग का आरम्भ सूर्यास्त के वर्णन से होता है। तदुपरांत चंद्रोदय का रोचक वर्णन आता है। इसी सर्ग में कहीं दम्पतियों तथा प्रणयी नायक-नायिकाओं को मिलाने के लिए दूतीकर्म का वर्णन किया गया है; तो कहीं उनकी केलि-क्रीड़ाओं के पूर्वरङ्ग के रूप में आहार्य-प्रसाधन की शोभा का वर्णन किया गया है। दशम सर्ग में रमणियों के प्रियतम उनके साथ मद्यपान तथा सुरत-क्रीड़ा में रत हो जाते हैं। एकादश सर्ग में प्रातः काल का मनोमुग्धकारी वर्णन है। यह सर्ग महाकवि माघ के बेजोड़ सर्गों में से है, जिसके समान वर्णन संस्कृत साहित्य के अन्य काव्यों में ठीक इसी पैमाने पर उपलब्ध होना बहुत कठिन है। बारहवें सर्ग में सेना के प्रस्थान करने का वर्णन है। तेरहवें सर्ग में इन्द्रप्रस्थ की पुरनारियों का चित्रण है

संवाद समझने की भूल नहीं करनी चाहिए क्योंकि प्राचीन भारतीय यज्ञों में जो कर्म-काण्ड होते थे वे नाटकीय नहीं अपितु वैसे ही पौरोहित्य कर्म मात्र होते थे जैसे ईसाई गिरजाघरों में प्रायः हुआ करते हैं जहाँ पादरी कहते हैं—"अपने हृदय ऊपर उठाओ" और एकत्रित जनसमूह उत्तर देता है—"हम अपने हृदय भगवान तक उठाते हैं।" अनुकरण की भावना का प्रभाव होने के कारण ये संवाद नाटकीय नहीं हैं। कर्मकाण्ड और नाटक के इस मौलिक अन्तर को न समझ कर ही ऋग्वेद के मण्डूक सूक्त को नाटकीय बतलाया गया है।

**संवादसूक्तवाद**—वेदों में यम-यमी संवाद आदि के रूप में अनेक आख्यान पाये जाते हैं। कुछ विद्वानों के अनुसार इन आख्यानात्मक संवादों के द्वारा ही संस्कृत रूपक का उद्भव हुआ है। किन्तु यह सत्य होने पर भी कि ऋग्वेद में बहुत से ऐसे सूक्त हैं जिनमें दो या दो से अधिक व्यक्तियों की परस्पर बात-चीत होती है इस मत को ठीक नहीं कहा जा सकता क्योंकि आख्यानों में इस प्रकार का प्रयोग स्वाभाविकता लाने के लिए किया जाता है किन्तु इन संवादों में और नाटकीय संवादों में मौलिक अन्तर होता है। नाटकीय सम्वादों में जहाँ वाचिक या आङ्गिक अभिनय के द्वारा कथोपकथन को भावपूर्ण बना कर रस उत्पन्न करने का उपक्रम किया जाता है वहाँ कथा के सम्वादों में केवल किसी प्रसङ्ग में मिले हुए दो व्यक्तियों के मन की व्यंजना के रूप में ही बातचीत चलाई जाती है। इतना ही नहीं इनमें न तो नाटकीय सम्वाद वाला जोड़-तोड़ का उत्तर ही होता है और न ही भावों को उत्तेजित करने वाली भाषा शैली ही।

**रूपक का यूनानी उद्भव**—वेबर और विंडिश आदि कुछ पाश्चात्य विद्वानों की धारणा के अनुसार संस्कृत रूपकों की उत्पत्ति यूनानी रूपकों के प्रभाव स्वरूप हुई। इनके मतानुसार सिकन्दर महान् के आक्रमण के उपरान्त कुछ यूनानी लोग भारतीय समुद्र तट पर निवास करने लगे थे। ये यूनानी फुर्सत के समय आमोद-प्रमोद के लिए जिन उपकरणों को जुटाते थे उनमें से नाटक

भी एक था। उनके इस नाटक का भारतीयों पर उसी प्रकार प्रभाव पड़ा होगा जिस प्रकार से उनकी ज्योतिष और गणित विद्या का पड़ा है। इन्होंने (वेवर विंडिश आदि ने) पुनः कल्पना की है कि यूनानी राजाओं ने अपनी राजसभाओं में यूनानी नाटकों का अभिनय कराया होगा, उन्हीं का अनुकरण करके भारतीयों ने रूपकों की उत्पत्ति की होगी। अपनी इस कल्पना को उचित बतलाते हुए इन्होंने कहा है कि संस्कृत नाटकों में प्रयुक्त होने वाला यवनिका या जवनिका शब्द भी इस बात का सूचक है कि संस्कृत नाटक पर यूनानी रूपकों का पर्याप्त प्रभाव पड़ा है क्योंकि यह शब्द यवन-यूनानी पद से व्युत्पन्न हुआ है।

लेकिन विद्वानों के उपर्युक्त विचार वास्तविकता से नितान्त परे हैं क्योंकि सर्वप्रथम तो इस बात का उल्लेख प्राप्त नहीं होता कि ग्रीक रूपक भारतवर्ष में अभिनीत किए गए। द्वितीय सर्वप्रथम संस्कृत रूपक का प्रणयन सिकन्दर महान् के आक्रमण से बहुत पहले हो चुका था। क्योंकि सिकन्दर ने भारतवर्ष पर आक्रमण ३२६ ई० पूर्व में किया था किन्तु पाणिनि जिनका समय ४८० ई० पूर्व है ने अपने 'पाराशार्यशिलालिभ्यां भिक्षुनटसूत्रयोः' नामक सूत्र में 'पटसूत्र' अर्थात् नाट्यशास्त्र का उल्लेख किया है। इससे स्पष्ट है कि पाणिनि के समय या उससे पूर्व ही नाटक रचे जा चुके होंगे क्योंकि लक्षण-ग्रन्थों की रचना लक्ष्य ग्रन्थों के बाद ही हुआ करती है। इतना ही नहीं पतंजलि के महाभाष्य में 'कंस-वध' और 'बलि-वध' नामक दो रूपकों का स्पष्ट उल्लेख भी है। इसी प्रकार से यवनिका शब्द का प्रयोग भी इस बात का सूचक नहीं ठहराया जा सकता कि संस्कृत रूपकों का उद्भव ग्रीक रूपकों के प्रभाव-स्वरूप हुआ है क्योंकि संस्कृत रूपकों में यवनिका शब्द का प्रयोग केवल इस लिए होता था क्योंकि यवन-देश से आए कपड़ों से परदे बनाए जाते थे। इतना ही नहीं अन्तरात्मा, कथावस्तु-क्रम तथा निर्माण-सिद्धान्त की दृष्टि से भी संस्कृत और यूनानी रूपक एक दूसरे से बिल्कुल विपरीत दिशा में चलते हैं।

उपर्युक्त मतों के अध्ययन करने के उपरान्त यह स्पष्ट रूप से कहा जा सकता है कि संस्कृत रूपक के उद्भव के सम्बन्ध में किसी एक मत अथवा वाद

विशेष को ही मुख्यता प्रदान नही की जा सकती है। उसके विकास में तो सभी तत्व सहायक रहे हैं, वैदिक सूत्रों में पाए जाने वाले सम्वादों से लेकर ग्रामोत्सव, छाया नाटकों तथा कठपुतलियों के नृत्य सभी ने समय-समय अपना योग दिया है।

**प्रश्न २२—प्रमुख-प्रमुख संस्कृत नाटककारों का परिचय प्रस्तुत कीजिए।**

अथवा

**निम्नलिखित पर टिप्पणियाँ लिखिए—**

**भास, शूद्रक, कालिदास, अश्वघोष, हर्ष, भवभूति, विशाखदत्त, भट्ट-नारायण, मुरारि, दामोदर मिश्र, राजशेखर, क्षेमीश्वर, दिङ्नाग, कृष्ण मिश्र, जयदेव, वत्सराज।**

अब तक प्रकाशित अथवा अप्रकाशित संस्कृत नाटकों की संख्या छः सौ से अधिक है, परन्तु उनमें से महत्वपूर्ण रूपकों और रूपककारों की संख्या तो अँगुलियों पर गिनी जा सकती है। भास, शूद्रक, कालिदास, अश्वघोष, हर्ष, भवभूति, विशाखदत्त, भट्ट नारायण, मुरारि, दिङ्नाग, कृष्ण मिश्र और जयदेव ऐसे ही नाटककार हैं जिन्होंने काल के कराल गाल में प्रवाहित होने पर भी अपने अस्तित्व को विलुप्त नहीं होने दिया है और अब हम इन्हीं नाटककारों की रचनाओं और विशेषताओं पर एक विहङ्गम दृष्टि-निक्षेप करेंगे।

भास—सन् १९०९ में स्वर्गीय महामहोपाध्याय टी. गणपति शास्त्री को त्रावणकोर राज्य में भास के तेरह नाटक खोज में मिले थे। उनके अनुसार इन नाटकों के रचयिता वही महाकवि भास हैं जिनका उल्लेख कालिदास ने अपने मालविकाग्निमित्र नाटक की प्रस्तावना में इस प्रकार किया है—**'प्रथितयशसां भाससौमिल्ल कविपुत्रादीनां प्रबन्धानविक्रम्य कथं वर्तमानस्यकवेः कालिदासस्य कृतौ बहुमनः'**। और वस्तुतः इस कथन में कोई सन्देह नहीं है कि ये तेरहों नाटक एक ही व्यक्ति की कृति हैं क्योंकि इन सभी में पर्याप्त

सादृश्य के दर्शन होते हैं यथा सभी आकार में लघु हैं, सभी की भाषा-शैली एक-सी है, सभी में संस्कृत के अपाणिनीय एवं आर्ष प्रयोग पाए जाते हैं, सभी में अनेक भाव, मुहावरे, वाक्य, पद्य तथा श्लोकों के चरण समान हैं, सभी में नाटककार के नामोल्लेख का अभाव है, सभी 'नान्द्यन्ते ततः प्रविशति सूत्रधारः' के नाटकीय निर्देश से आरम्भ होते हैं तथा सभी में प्रस्तावना के स्थान पर स्थापना का प्रयोग हुआ है। इतना ही नहीं सभी के भरत-वाक्यों तक में समानता पाई जाती है।

यद्यपि अनेक विद्वानों ने यह शङ्का उठाई है कि यह नाटक भास प्रणीत नहीं हैं किन्तु आज इस मत को किसी प्रश्रय की प्राप्ति नहीं है जिसका मूल कारण यही है कि विद्वानों ने बहुमत से तेरह नाटकों को भास विरचित मान लिया है।

भास के सम्बन्ध में एक अति महत्वपूर्ण तथा विवादास्पद प्रश्न स्थितिकाल के सम्बन्ध में है। यद्यपि इस सम्बन्ध में विद्वानों के भिन्न-भिन्न विचार हैं किन्तु इतना होने पर भी यह तो निश्चित ही है कि वे कालिदास के पूर्ववर्ती एक प्राचीन नाटककार थे। इसकी पुष्टि उनकी शैली से जो परवर्ती काव्यों की अलंकृत शैली से बिलकुल भिन्न है, उनकी भाषा में प्रयुक्त अनेक आर्ष एवं अपाणिनीय प्रयोगों से तथा उनके नाटकों में चित्रित पुरातन वातावरण से भी होती है। कालिदास ने अपने मालविकाग्निमित्र में भास का जो उल्लेख किया है उससे यह स्पष्ट है कि कालिदास के समय भास एक यशस्वी प्राचीन नाटककार के रूप में प्रसिद्ध हो चुके थे। कालिदास का स्थितिकाल प्रथम शताब्दी ई० पू० निश्चित-सा हो चुका है, अतः इस समय के लगभग ५० वर्ष पूर्व भास की स्थिति मानने में आपत्ति नहीं होनी चाहिए। इस प्रकार भास का समय द्वितीय शताब्दी ई० पू० के बाद का नहीं हो सकता। यूरोपीय विद्वान जो कालिदास को गुप्तकालीन मानते हैं भास का समय तृतीय या चतुर्थ शताब्दी (ईसवी) निर्धारित करते हैं।

भास के नाटकों की अनेकता तथा विविधता से भास की नाट्यकला की कुशलता एवं मौलिकता का पूर्ण ज्ञान प्राप्त होता है। घटना की एकता, घटना

की सार्थकता, घटनाओं की घात-प्रतिघात गति, कवित्व, चरित्र-चित्रण और स्वाभाविकता नाटक के लिए आवश्यक इन सभी गुणों का समावेश भास के यहाँ देखने को मिलेगा। शैली की दृष्टि से भी भास को इसी प्रकार की सफलता की प्राप्ति हुई है। सर्वत्र ओज, प्रसाद एवं माधुर्य गुण; उपमा, रूपक और उत्प्रेक्षा आदि सरल और प्रचलित अलंकार एवं स्वाभाविक पद-विन्यास की झलक तो भास के यहाँ पग-पग पर देखने को मिलती है।

शूद्रक—संस्कृत साहित्य में नृप शूद्रक एक महान् एवं लोकप्रिय नाटककार आ है। इसके नाम का उल्लेख वेतालपंचविंशति में, दण्डी के दशकुमार चरित में, बाण के हर्ष-चरित्र और कादम्बरी ग्रन्थों में तथा सोमदत्त के कथासरित्सागर में पाया जाता है। कल्हण ने इसे नृप विक्रमादित्य से पूर्वभावी बतलाया है। इसका जीवन-चरित अङ्कित करने के लिए कई ग्रन्थ लिखे गए थे। मृच्छकटिक की प्रस्तावना में भी इसके जीवन की कई घटनाएँ वर्णित हैं। यह वेदों का उत्कृष्ट विद्वान्, गणित में गतिमान, कमनीय कलाओं का कान्त और युद्ध-वीरों के वर वैभव का स्वामी था। दुष्कर तपस्या करके इसने पार्वतीश्वर से वर प्राप्त कर लिया था। औपाख्यानिक वर्णनों में इसकी विविध विजयों और कृतियों की गाथा सुनी जाती है।

दुर्भाग्य से शूद्रक का काल अभ्रान्त नहीं है। दण्डी, बाण और वेतालपंचविंशति ने इसके नाम का उल्लेख किया है अतः यह इनसे पूर्वभावी अवश्य सिद्ध होता है। कल्हण के मतानुसार इसी के बाद विक्रमादित्य गद्दी पर बैठा, परन्तु यही विक्रमादित्य विक्रमी संवत् का प्रवर्त्तक था ऐसा सिद्ध करना यदि असम्भव नहीं तो कठिन अवश्य है। लेकिन मृच्छकटिक भास के चारुदत्त नाटक का परिवर्धित रूप जान पड़ता है अतः उचित यही प्रतीत होता है कि शूद्रक भास के उपरान्त हुआ।

मृच्छकटिक दस लम्बे-लम्बे अङ्कों में विभाजित है जिसमें चारुदत्त नामक आदर्श चरित ब्राह्मण तथा बसन्तसेना नाम्नी गुणसम्पन्ना वेश्या की प्रणय-कथा का अङ्कन है। समाज का चित्रण करने वाले संस्कृत रूपकों में यह ग्रंथ सर्वश्रेष्ठ

है। संस्कृत के अधिकांश नाटकों में तो हमें राजदरबारों के ही चित्र देखने को मिलते हैं लेकिन यहाँ हमें जनता के हृदय की सच्ची झांकी देखने को मिलती है। इसमें भारतीय समाज के निम्न स्तर के लोगों का चरित्र भी बड़ी सुन्दरता से खींचा गया है। द्यूत-क्रीड़ा में हारे हुए पुरुषों के पारस्परिक युद्ध की बानगी भी हमें यहाँ देखने को मिलती है। चरित्र-चित्रण की दृष्टि से भी यह नाटक अति सुन्दर बन पड़ा है। इस दृष्टि से सर्वाधिक महत्वपूर्ण बात यह है कि सत्ताईस के सत्ताईस पात्रों का व्यक्तित्व अत्यन्त स्पष्ट है। पात्रों में राजदरबारी, पुलिस के सिपाही, लुटेरे, चोर, राजनीतिक व्यक्ति तथा श्री १०८ संन्यासी भी हैं। परंतु इन सभी पात्रों में सर्वाधिक प्रभावशाली हैं चारुदत्त और वसंतसेना। चारुदत्त निर्धन है परंतु उसमें सज्जनता तथा दयालुता कूट-कूट कर भरी हुई है। इसी प्रकार से वसंतसेना वेश्या होकर भी विशुद्ध प्रेम दिखाती है।

दो प्रेमियों की निजी प्रेमकथा में राजनीतिक क्रांति मिला देने से रूपक की रमणीयता में और भी चार चाँद लग गए हैं।

**कालिदास**—कालिदास की गणना संस्कृत साहित्य के सर्वश्रेष्ठ नाटककारों में होती है। उनका स्थिति काल प्रथम शताब्दी ई० पू० में उज्जयिनी के परमार वंशी सम्राट विक्रमादित्य के राज्यकाल में माना जाता है। कालिदास ने तीन नाटकों का प्रणयन किया है—

१. **विक्रमोर्वशीय**—इसमें उर्वशी और पुरुरवा का विख्यात आख्यान पाँच अंकों में अंकित है।

२. **मालविकाग्निमित्र**—इसमें पाँच अंकों में राजा अग्निमित्र तथा मालविका की प्रणय-कथा का अंकन है। यह नाटक ऐतिहासिक तत्वों से पूर्ण है। इसके नायक अग्निमित्र मौर्य्य राज्य के विध्वंसक तथा शुंग वंश के संस्थापक राजा पुष्यमित्र के ज्येष्ठ पुत्र हैं।

३. **अभिज्ञान शाकुन्तलम्**—इसमें चन्द्रवंशी नरेश राजा दुष्यंत तथा शकुन्तला की प्रणय-कथा का नितान्त सुन्दर तथा कल्पना प्रसूत शब्दों में अंकन

किया गया है। इस नाटक की मूल कथा महाभारत के आदि पर्व में प्राप्त होती है किन्तु वहाँ पर यह नितान्त अरोचक तथा आदर्शहीन रूप में आई है। लेकिन कालिदास ने अपनी अलौकिक प्रतिभा एवं कुशल मेधा के द्वारा इसे ऐसा रमणीय रूप प्रदान कर दिया है कि वह दो हजार वर्षों से भारतीय विद्वानों और जनता का ही मनोरंजन नहीं करता आया है अपितु सैकड़ों वर्षों से अन्य देशों के सहृदयों को भी विमुग्ध करता रहा है।

**कालिदास की नाट्य-कला**—वस्तु के विकास में, पात्रों के चित्रण में तथा रस के प्रदर्शन में कालिदास की अद्भुत प्रतिभा हमें पग-पग पर चमत्कृत करती है, कालिदास के पात्र जीते-जागते, भारतीय संस्कृति के परम रमणीय एवं कल्पनामय जीव हैं। कालिदास ने अपने पात्रों का चित्रण इस प्रकार से प्रस्तुत किया है कि वे मूर्ति रूप में हमारे सम्मुख उपस्थित हो जाते हैं। उर्वशी, मालविका, धारणी, अनसूया, प्रियंवदा तथा शकुन्तला ऐसे ही सजीव और तेजस्विता से मण्डित स्त्री पात्र हैं। पुरुष पात्रों में पुरुरवा, आयु, अग्निमित्र तथा दुष्यंत को लिया जा सकता है।

मानव-हृदय की परख कालिदास को विशेष रूप से थी। वे बाह्य प्रकृति के जितने कुशल पर्यवेक्षक थे उतने ही बड़े समीक्षक मानव प्रकृति के भी थे। विभिन्न अवस्थाओं में प्रेमी और प्रेमिकाओं के हृदय में जो भाव अपना खेल दिखलाया करते हैं उनका उपयुक्त शब्दों में अंकन कर देना कालिदास की अपनी विशेषता है। उनमें श्रृंगार रस की प्रधानता तो अवश्य विद्यमान है पर साथ ही वीर, करुण और हास्य का भी सुन्दर पुट है। वस्तुतः महाकवि कालिदास छिछले तथा हल्के गुणों को लेकर पात्र की कल्पना कहीं भी नहीं करते प्रत्युत किसी मूल प्रवृत्ति पर जोर देकर अपने विश्व-वंदित पात्रों की सृष्टि करते हैं। इसलिए इनके नाटकों में विश्व-कल्याण के लिए मनोरम संदेश दिया गया है जिसका आचरण आज के मानव-समाज के लिए भी परम मंगलमय है।

**अश्वघोष**—अश्वघोष संस्कृत के प्रथम बौद्ध नाटककार माने जाते हैं। इनका स्थिति काल ईसा की प्रथम शताब्दी था। अश्वघोष को नाटककार के

रूप में मान्यता प्रदान कराने का श्रेय प्रो० लूडंस को है जिन्होंने सन् १९१० में मध्य एशिया के तूर-फान नामक स्थान में अश्वघोष के तीन नाटक ढूँढ़ निकाले। परन्तु इन तीनों नाटकों में से केवल एक ही अर्थात् शारिपुत्र-प्रकरण ही पूर्ण रूप में उपलब्ध होता है। शेष दो के तो खण्डित अंश ही मिल पाए हैं और उनका नाम तक पता नहीं चलता। लेकिन फिर भी इतना स्पष्ट है कि एक तो 'प्रबोध-चन्द्रोदय' के समान रूपकात्मक है जिसमें बुद्धि, धृति, कीर्ति और बुद्ध पात्रों के रूप में चित्रित किए गए हैं तथा दूसरा 'मृच्छकटिक' की भाँति वेश्यानायिकात्मक है जिसमें मागधवती नामक वेश्या तथा कौमुदगंध नामक विदूषक आदि पात्र हैं।

शारिपुत्रप्रकरण में शारिपुत्र और मौद्गल्यायन के भगवान् बुद्ध से उपदेश ग्रहण कर बौद्ध धर्म में दीक्षित होने का वर्णन है। यत्र-तत्र बौद्ध सिद्धान्तों की शिक्षा भी दी गई है। संस्कृत के अन्य नाटकों की भाँति इसमें नान्दी, प्रस्तावना, सूत्रधार, विभिन्न प्राकृतों का प्रयोग आदि सभी नाटकीय लक्षण पाए जाते हैं। हाँ, अन्त में भरत वाक्य का प्रयोग प्राप्त नहीं होता।

अश्वघोष के नाटकों में कहीं-कहीं कुछ अशुद्धियाँ भी दृष्टिगत होती हैं जो संभवतः प्राकृत भाषाओं के प्रभाव के फलस्वरूप हुई हैं। कुछ स्थलों पर अश्वघोष की प्राकृत में आर्ष प्रयोग भी दृष्टिगत होते हैं।

हर्ष—इनका समय ६०६ ई०–६४८ ई० है। ये कवियों के आश्रयदाता ही न थे प्रत्युत स्वयं भी सरस्वती देवी के उपासक थे। ये बाणभट्ट, मयूरभट्ट तथा मातंग दिवाकर के आश्रयदाता थे। कन्नौज तथा समग्र उत्तरी भारत पर राज्य करते थे। इन्होंने तीन रूपकों का प्रणयन किया। ये रचनाएँ हैं—प्रियदर्शिका, रत्नावली, नागानन्द। कुछ आलोचकों का विचार है कि ये रचनाएँ राजा हर्ष की नहीं हैं अपितु उन्होंने अपने आश्रित बाण आदि किसी से इनकी रचना करा कर अपने नाम से प्रचलित कर दीं। परन्तु हर्ष स्वयं एक अच्छे लेखक थे। बाण ने उनकी काव्य-चातुरी की प्रशंसा अपने हर्षचरित में की है। जयदेव ने उन्हें कविता-कामिनी का हर्ष कहा है। सोड्ढल ने हर्ष

को 'श्री हर्ष' की उपाधि से विभूषित किया है। अतः हम निस्संदेह कह सकते हैं कि तीनों रचनाओं का प्रणयन श्री हर्ष ने ही किया है।

**प्रियदर्शिका**—रचना क्रम की दृष्टि से प्रियदर्शिका (राजा) हर्ष की प्रथम कृति है। चार अंकों में विभाजित इस नाटक में राजा वत्स के अन्तःपुर की प्रणय-गाथा गुंफित है। यह गाथा इस प्रकार है—

प्रियदर्शिका के पिता युद्ध में पराजित होते हैं और विजेता राजा वत्स के अन्तःपुर में प्रियदर्शिका आरण्यका नाम से रानी की दासी वन कर रहती है। हर्ष उस पर मुग्ध हो जाते हैं। अन्तःपुर में वत्स का वासवदत्ता के साथ एक अभिनय खेला जाता है। उसमें राजा वत्स स्वयं वत्स वनते हैं और आरण्यका वासवदत्ता बनती है। रानी दोनों का प्रेम जान जाती है और आरण्यका को राजा से दूर रखने के लिए बंदीगृह में डाल देती है। अन्त में यह जानकर कि आरण्यका राजकुलोत्पन्न है रानी स्वयं राजा का विवाह प्रियदर्शिका के साथ होने की अनुमति देती है और उनका विवाह हो जाता है।

यद्यपि हर्ष के अन्य नाटकों की भाँति प्रियदर्शिका में उनके रचना-नैपुण्य तथा कल्पना वैभव का पूर्ण परिपाक दृष्टिगत नहीं होता किन्तु फिर भी अपनी प्रासादिक शैली, वस्तु-रचना की सरलता, अनेक रोचक घटनाओं एवं अवस्थाओं की सृष्टि तथा कतिपय उत्कृष्ट वर्णनों के द्वारा हर्ष अपनी इस नाटिका को रोचक बनाने में सफल हुए हैं।

**रत्नावली**—यह भी चार अंकों की नाटिका है। इसमें वत्सराज उदयन तथा उनकी रानी वासवदत्ता की परिचारिका सागरिका की रोचक प्रेम-कथा का वर्णन है। फलतः नाटक शृंगार रस प्रधान है। लेकिन इसमें कठिन समासों की प्रायः उपेक्षा ही की गई है। शैली सरस और प्रसादपूर्ण है। चरित्र-चित्रण भी अच्छा वन पड़ा है।

**नागानंद**—इसका कथानक बौद्ध जातकों से लिया गया है। इसका नायक बड़ा ही उदात्त-चरित्र है। इसका नायक जीमूतवाहन गरुड से नागों की रक्षा करने के लिए अपने प्रिय प्राणों की वलि भी दे देता है। उसे अपना जीवन

प्रिय नहीं है। उसे प्रिय है पर-उपकार, दूसरों का हित-चिन्तन तथा विश्व का मंगल, इस पात्र की कल्पना बड़ी ही उदात्त, मनोरम तथा पवित्र हो पाई है।

**भवभूति**—भवभूति संस्कृत के प्रसिद्ध नाटककार हैं। यश और योग्यता की दृष्टि से संस्कृत नाट्य परम्परा में कालिदास के बाद भवभूति का ही नाम लिया जाता है। ये कान्य-कुब्ज के नरेश यशोवर्मा के दरबार में रहते थे। इन यशोवर्मा को कश्मीर के राजा जयपीड़ ने ७४२ ई० में परास्त किया था। अतः भवभूति का समय सातवीं शताब्दी का अन्त तथा आठवीं शताब्दी का आरम्भ काल है।

इनका जन्म विदर्भ देश में वेद के विद्वानों के विख्यात वंश में हुआ था। ये स्वयं बड़े प्रकाण्ड पण्डित थे। इनकी प्रथम कृति की तत्कालीन कला-कुशलों ने बड़ी कटु समीक्षा की, किन्तु अपनी कला की उत्कृष्टता से अभिज्ञ और आशा से परिपूर्ण भवभूति ने अपनी लेखनी को उठा कर न रक्खा। ये निर्भय होकर साहित्य-सृजन करते चले गये। इन्हें ऐसा प्रतीत हुआ मानो शारदा देवी इनकी वंशवदा अनुचरी है। इनका विचार था कि प्रायः लोग स्त्रियों के सतीत्व और कवि-कृतियों के चमत्कार को संदेह की दृष्टि से देखा ही करते हैं। आगे चलकर आलोचकों को फटकार बताते हुए इन्होंने कहा भी था कि में यह प्रयास तुम लोगों के लिए नहीं कर रहा हूँ। मेरा विश्वास है कि मेरे जैसा हृदय और मेरी जैसी प्रतिभा रखने वाला कोई पुरुष कभी अवश्य पैदा होगा क्योंकि समय का कोई अन्त नहीं और यह पृथ्वी भी बहुत बड़ी है।

भवभूति ने केवल नाटकों का ही प्रणयन किया है। इनके द्वारा प्रणीत नाटकों की संख्या तीन है। इन तीन नाटकों के नाम हैं—१. महावीरचरित, २. मालती-माधव, ३. उत्तररामचरित।

**महावीर-चरित**—इसमें रावण विजय तक रामचरित का ओजस्वी वर्णन है। कथावस्तु का आधार रामायण है किन्तु इसमें और रामायणी कथा में पर्याप्त अन्तर है। इसमें तो आरम्भ से ही रावण राम के विनाश के लिए भांति-भांति के कुचक्र रचता है। पुस्तक पर एक विहंगम दृष्टि-निक्षेप करने

से ही इसके दोष स्पष्ट ज्ञात हो जाते हैं यथा कुछ दृश्य अनाटकीय हो गए हैं और अनेक विस्तृत वर्णनों तथा लम्बी वक्तृताओं के कारण क्रिया-वेग दुर्बल हो गया है तथा चरित्र-चित्रण में धुंधलापन है। माल्यवन्त और रावण जैसे मुख्य पात्र भी पाठक के मन में अग्रगण्य व्यक्तियों के रूप में भासित नहीं होते हैं।

**मालतीमाधव**—मालतीमाधव दस अंकों का एक प्रकरण है जिसमें मालती और माधव के प्रणय बंधन का कल्पित वर्णन है। यद्यपि भवभूति की रचना यथार्थ की प्रतिमूर्ति है परन्तु पात्रों के राग एवं शोक का अधिकांश भाग कृत्रिम प्रतीत होता है। तुलनात्मक दृष्टि से (कालिदास की रचनाओं से) नवें अंक पर कालिदास के मेघदूत का और विक्रमोर्वशीय के चौथे अंक का प्रभाव दृष्टिगत होता है, यथा मेघदूत के समान इसमें भी माधव मेघ के द्वारा अपनी प्रियतमा को संदेश भेजना चाहता है। यद्यपि भवभूति में कालिदास की मनोरमता और मादकता नहीं है किन्तु फिर भी यह निस्संकोच कहा जा सकता है कि करुणरस के वर्णन में कवि कालिदास से आगे बढ़ गया है।

**उत्तररामचरित**—यह भवभूति की सर्वश्रेष्ठ कृति है और जैसा कि नाम से ही प्रकट है इसमें राम के उत्तरवर्ती जीवन अर्थात् राज्याभिषेक के पश्चात् राम के जीवनचरित्र का वर्णन है।

सात अंकों के इस नाटक में भवभूति ने करुणरस के वर्णन को उसकी चरमसीमा तक पहुँचा दिया है। वस्तुतः इस दिशा में तो संस्कृत का कोई भी नाटककार यहाँ तक कि कालिदास भी भवभूति की समानता नहीं कर पाया है। भवभूति के करुण विलाप से पाषाण भी रोते थे और वज्र हृदय भी फटते थे। कुछ विचारकों का विचार हैं कि कवि ने अपने इस गुण से अभिज्ञ होकर ही कहा होगा, "एकोरसः करुण एव निमित्त भेदात्..........।"

उत्तररामचरित में कवि को अपने अन्य रूपकों की अपेक्षा अधिक सफलता मिली है। कवि ने चरित्र-चित्रण के क्षेत्र में अद्भुत कौशल दिखाया है और इस प्रकार से आशातीत सफलता की प्राप्ति की है। इसी प्रकार से किसी-

किसी घटना या भाव को थोड़े ही शब्दों में हृदयंगम कराने में कवि पूर्णतः सिद्धहस्त है। प्रकृति में जो कुछ भी भीषण एवं अलौकिक है उसका एवं पर्वतों, निविड़ काननों, झरझर करते हुए झरनों एवं दुष्प्रवेश उपत्यकाओं का सुन्दर चित्रण इस नाटक में देखने को मिलता है। शैली की दृष्टि से कवि में विचार-द्योतन की पूर्ण योग्यता है। इतना ही नहीं समापाक अक के अन्दर एक और रूपक मिलाने में तो कवि ने कमाल कर दिया है। उत्तर-रामचरित के अन्तिम अंक में—सीता-राम के पुनर्मिलन में—कवि ने जिस चमत्कार और गंभीर रस की सृष्टि की है वह तो शकुन्तला-दुष्यन्त के वन-खण्ड प्रणय में भी प्राप्त नहीं। किन्तु इन सभी विशेषताओं के होने पर भी उत्तररामचरित दोषमुक्त नहीं है। वस्तुतः इस नाटक का सबसे बड़ा दोष क्रियावेग की मन्दता है और सम्भवतः इसीलिए आधुनिक आलोचना की तुला पर तोलने के बाद इसे वास्तविक नाटक होने की अपेक्षा नाटकीय काव्य अधिक समझा गया है।

**विशाखदत्त**—विशाखदत्त की प्रसिद्ध रचना मुद्राराक्षस है। इसकी प्रस्तावना में रचयिता ने स्वयं बतलाया है कि वह दत्त नामक उच्च कुल का वंशधर है। वह कुल सामन्तों और महाराजाओं का कुल रहा है इसीलिए यह निश्चित किया गया है कि ये एक सामन्त के पौत्र और महाराज के पुत्र थे। कीथ महोदय के अनुसार इनके दादा का नाम वटेश्वरदत्त और पिता का नाम महाराज पृथु था।

विशाखदत्त की सर्वश्रेष्ठ कृति मुद्राराक्षस है जिसका कथानक राजनीतिक एवं ऐतिहासिक है लेकिन इतना होने पर भी अरुचिकर नहीं। सर्वत्र घटनाएँ एक दूसरे से सम्बद्ध तथा सार्थक हैं एवं प्रवाह अकुण्ठित है। लेखक कथावस्तु के विन्यास में ही नहीं अपितु चरित्र-चित्रण के क्षेत्र में भी सफल हुआ है। भागुरायण, निपुणक, सिद्धार्थक, शकटदास और चन्दनदास जैसे गौण पात्रों के चरित्र भी अत्यन्त स्पष्ट एवं सजीव बन पड़े हैं। रस-योजना की दृष्टि से इस नाटक का अङ्गी रस वीर है लेकिन वेणीसंहार की तरह नहीं। अभिव्यंजना

कौशल के क्षेत्र में लेखक ने सर्वत्र उत्कृष्ट कलात्मकता का परिचय दिया है। अनुरूप उपमाएँ एवं अप्रस्तुत विधान तथा सहज एवं सुबोध अलङ्कार योजना का प्रयोग सर्वत्र ध्यातव्य है।

मुद्राराक्षस के अतिरिक्त विशाखदत्त ने देवीचन्द्र गुप्त तथा राघवानन्द नामक नाटकों का भी प्रणयन किया था किन्तु इनमें से प्रथम की अपूर्ण प्रति तथा द्वितीय की कैसी भी प्रति उपलब्ध नहीं है।

भट्टनारायण—ये वेणीसंहार नाटक के प्रणेता हैं। मैकडानल ने इनका समय ८४० ई० निर्धारित किया है जिसका प्रमाण ८४० ई० का एक ताम्र-पत्र है जिसमें भट्टनारायण को दान दिए जाने का उल्लेख है। यह भट्टनारायण के समय का साक्षात् प्रमाण है। आनन्दवर्धन (८५० ई०) आदि ने अपने ग्रंथों में वेणीसंहार से उद्धरण दिए हैं अतः यह निश्चित है कि भट्टनारायण ८५० ई० पूर्ववर्ती हैं। अतः भट्टनारायण का समय ८४० ई० निश्चित है।

भट्टनारायण की कीर्ति का एकमात्र आधार उनकी वेणीसंहार नाम्नी रचना है। महाभारत की एक सुप्रसिद्ध घटना इसका प्रतिपाद्य विषय है। द्रौपदी ने प्रतिज्ञा की थी कि जब तक दुःशासन कृत उसके अपमान का बदला नहीं चुका लिया जाएगा तब तक वह अपने सिर का जूड़ा नहीं बांधेगी। भीम जोश में आ जाता है और प्रतिज्ञा करता है कि द्रौपदी के अपमान का बदला मैं दुःशासन के रक्त को पीकर, दुर्योधन को मार कर और उसके रक्त में हाथ सान कर तथा उससे द्रौपदी के बालों की लट को बांध कर लूंगा। फलतः महाभारत का जगत्प्रसिद्ध युद्ध होता है, भीम दुःशासन के रुधिर में रंगे हुए अपने हाथों से द्रौपदी का जूड़ा बांधता है और इस प्रकार से अपनी प्रतिज्ञा को पूर्ण कर दिखाता है।

वस्तुतः सात अंकों के वीर रस पूर्ण इस नाटक में महाभारत की सुप्रसिद्ध घटना का प्रति सफलता पूर्वक अंकन किया गया है। कथानक के अनुरूप ही उसकी कविता है तथा ओज गुण से युक्त और बहुत अधिक समासों से पूर्ण शब्द-चित्र ही देखने को मिलते हैं। पात्रों का चित्रण भी काफी सफल हुआ

है। युधिष्ठिर सात्विक और धीर प्रकृति के नायक हैं। भीमसेन उद्धत योद्धा हैं, अर्जुन अदम्य उत्साह की प्रतिमूर्ति है और प्रतिनायक दुर्योधन अभिमान का जीता-जागता पुतला है। भाव धारा तथा अभिव्यंजना कौशल की दृष्टि से भी यह नाटक श्लाघ्य है किन्तु सम्वादों की बहुलता के कारण इसकी अभिनयशीलता में कमी अवश्य आ गई है।

**मुरारि**—यह अनर्घराघव के प्रणेता हैं। इन्होंने अपने नाटक में भवभूति विरचित उत्तर-रामचरित के दो श्लोक उद्धृत किए हैं। फलतः यह सिद्ध है कि मुरारि भवभूति के पश्चात् हुए। भवभूति का समय सातवीं शताब्दी का उत्तरार्ध माना जाता है अतः यह निश्चित है कि मुरारि ७०० ई० के पश्चात् हुए। काश्मीर निवासी रत्नाकर ने अपने महाकाव्य हरिविजय में मुरारि की ओर स्पष्ट संकेत किया है। हरिविजय का समय नवीं शताब्दी (८५० ई०) है अतः यह सिद्ध है कि मुरारि नवीं शताब्दी ई० के पूर्व हुए। इन प्रमाणों के आधार पर मुरारि का स्थितिकाल आठवीं शताब्दी ई० के लगभग है।

अनर्घराघव में रामचन्द्र का ताड़का वध से लेकर राज्याभिषेक तक का हाल वर्णित है। किन्तु कितने ही स्थलों पर कथा में परिवर्तन भी कर दिया गया है फलतः नाटक में चारुता का समावेश हो गया है। शैली निरूपण की दृष्टि से भी मुरारि कृत अनर्घराघव सुन्दर बन पड़ा है। सर्वत्र गम्भीर और प्रौढ़ शब्दावली तथा मौलिक उपमाओं के दर्शन होते हैं। किन्तु इतना सब कुछ होते हुए भी यह तथ्य तनिक भी निर्भ्रान्त नहीं है कि अनर्घराघव में नाट्य-कला की अपेक्षा व्याकरण विषयक पाण्डित्य और कृत्रिमता का प्राधान्य है। लम्बे-लम्बे छन्दों में अनगढ़ एवं कटु शब्दों का बाहुल्य भी दृष्टिगत होता है।

**दामोदर मिश्र**—मुरारि के उपरान्त दामोदर मिश्र का नाम ही प्रसिद्ध नाटककार के रूप में आता है। इनके नाटक का नाम हनुमन्नाटक है, जो १४ अङ्कों में विभाजित है और रामायण की कथा को लिए हुए है। इस नाटक के रचना काल के सम्बन्ध में निश्चित रूप से यद्यपि कुछ भी नहीं कहा जा

सकता किन्तु फिर भी इतना तो निश्चित है कि इसकी रचना ८५० ई० के पहले अवश्य हो गई होगी क्योंकि आनन्दवर्धन ने अपने ध्वन्यालोक (८५० ई०) में इसे उद्धृत किया है। इसके दो संस्करण उपलब्ध होते हैं। पहला संस्करण १४ अंकों वाला है और दूसरा ९ अंकों वाला। पहला संस्करण ही दामोदर मिश्र विरचित प्रतीत होता है। दूसरा संस्करण मधुसूदनदास विरचित प्रतीत होता है।

दामोदर मिश्र विरचित संस्करण में प्राकृत का बिल्कुल प्रयोग नहीं हुआ है। पद्यों की प्रचुरता, गद्य की न्यूनता, पात्रों की बहुसंख्यता तथा विदूषक का अभाव इसकी अन्य उल्लेखनीय विशेषताएँ हैं।

राजशेखर—इनका समय दसवीं शताब्दी है और यह संस्कृत के नाटक रचयिताओं में पर्याप्त रूप से प्रसिद्ध हैं। वे अपने को वाल्मीकि का अवतार मानते थे, यायावर वंश के ब्राह्मण थे जिसमें अकाल जलद, कविराज, तरल जैसे प्रसिद्ध कवि हो गए थे, कान्यकुब्ज नरेश प्रतिहार वंशी महेन्द्रपाल तथा महीपाल (९२५ ई०) के दरबार को सुशोभित करते थे। दरबार में इनका बड़ा आदर था और वह था इनकी कमनीय कविता के कारण। इनके चार नाटक मिलते हैं जो इस प्रकार हैं—

**कर्पूर मंजरी**—यह प्राकृत भाषा में लिखा हुआ चार अंकों का एक सट्टक (नृत्य-प्रधान नाटक) है। इसमें राजा चण्डपाल और कुन्तलराजकुमारी कर्पूर मंजरी की प्रणय कथा वर्णित है। यद्यपि इसका कथानक लघु है और चरित्र-चित्रण भी विशद नहीं है फिर भी कई दृष्टियों यथा भाषा-विज्ञान, पुरातत्व, ग्राम-गीत तथा पद-लालित्य की दृष्टि से यह एक महत्वपूर्ण नाटक है।

**विद्धशाल भंजिका**—यह राजशेखर की दूसरी कृति है। यह चार अंकों की एक नाटिका है। इसका भी कथानक कर्पूर मंजरी के समान ही अत्यन्त रोचक है।

**बाल रामायण**—दस अंकों में विभाजित यह कृति राजशेखर की सर्वश्रेष्ठ कृतियों में मानी जाती है। इसमें रामकथा का अनावश्यक विस्तार है। इस

नाटक की सबसे बड़ी विशेषता यह है कि इसमें रावण की प्रणय-भावना का सफल अंकन किया गया है। शुरू से ही सीता को प्राप्त करने के लिए रावण राम का प्रतिद्वन्द्वी दिखलाया गया है।

**बाल भारत या प्रचण्ड-पाण्डव**—यह रूपक अपूर्ण है। केवल दो अंक प्राप्त हैं जिनमें द्रौपदी के विवाह, द्यूत दृश्य तथा पाण्डवों के वन-गमन तक का वर्णन है।

राजशेखर के नाटकों में प्रवाह की शिथिलता, हास्य-रस की न्यूनता तथा नाट्य-कला-कौशल का अभाव दीख पड़ता है। इनकी विशेषता तो शब्दों की नोक-झोंक और वाक्यों के सुन्दर विन्यास में ही है। वस्तुतः इनकी प्रतिभा रूपक के अनुकूल न होकर महाकाव्य के अनुकूल है। यदि इन्होंने कोई महा-काव्य लिखा होता तो इन्हें अधिक सफलता प्राप्त हुई होती। इनके काव्य में वर्णन की बहुलता है। ये लम्बे-लम्बे छन्दों के लिखने में विशेषरूप से सिद्धहस्त हैं।

**क्षेमीश्वर**—नैषधानन्द और चण्ड कौशिक के प्रणेता क्षेमीश्वर राजशेखर के समकालीन थे क्योंकि इन दोनों के आश्रयदाता कन्नौज के राजा महीपाल थे। नैषधानन्द सात अङ्कों का नाटक है जिसमें नल दमयन्ती की प्रसिद्ध कथा वर्णित है। चण्ड कौशिक में सत्यवादी राजा हरिश्चन्द्र का आख्यान वर्णित है। भाषा सरल है किन्तु नाटक के कथानक तथा वस्तु-विश्लेषण में कोई विशेषता नहीं है।

**दिङ्नाग**—इनकी प्रसिद्ध एवं प्राप्य रचना कुन्दमाला है। छः अङ्कों में विभाजित इस रचना का प्रकाशन भी कुछ ही समय पूर्व दक्षिणी भारत में प्राप्त हुई चार हस्तलिखित प्रतियों के आधार पर सन् १९३३ में दक्षिण भारतीय ग्रन्थमाला में हुआ। इसने विद्वानों का ध्यान शीघ्र ही अपनी ओर आकृष्ट कर लिया और तब से अब तक यह कई टीकाओं तथा अनुवादों के साथ प्रकाशित हो चुकी है।

कुन्दमाला के रचयिता के सम्बन्ध में विद्वानों में पर्याप्त मतभेद है। कुछ विद्वानों का कथन है कि उसके रचयिता ५ वीं शताब्दी के बौद्ध दार्शनिक

दिङ्नाग हैं जिनका उल्लेख मेघदूत के चौदहवें पद्य में मिलना है और जिनको मल्लिनाथ ने उक्त पद्य की अपनी टीका में कालिदास का समकालीन और प्रतिस्पर्धी माना है। इस आधार पर यह भी कहा जाता है कि भवभूति अपने उत्तररामचरित की रचना में कुन्दमाला से प्रभावित हुए हैं।

किन्तु नवीनतम शोधों के आधार पर उपर्युक्त मत सर्वथा निराधार सिद्ध हो चुका है। कुन्दमाला की रचना दिङ्नाग जैसे बौद्ध दार्शनिक द्वारा नहीं मानी जा सकती क्योंकि कुन्दमाला में आर्ष वैदिक धर्म का दिग्दर्शन ही उपलब्ध होता है, जो एक बौद्ध कवि अथवा दार्शनिक द्वारा कदापि सम्भव नहीं। वस्तुतः कुन्दमाला के कर्त्ता कोई दूसरे दिङ्नाग या धीरनाग हैं। कुन्दमाला का सर्वप्रथम उल्लेख रामचन्द्र-गुणचन्द्र कृत नाट्यदर्पण में मिलता है। भवभूति के पूर्ववर्ती साहित्य में कहीं भी कुन्दमाला का उल्लेख नहीं मिलता अतः कुन्दमाला के कर्त्ता दिङ्नाग भवभूति के परवर्त्ती प्रतीत होते हैं और उनका स्थिति काल १००० ई० के लगभग माना जा सकता है क्योंकि ११०० ई० के पूर्व उनका साहित्य में उल्लेख नहीं मिलता।

कुन्दमाला का कथानक रामायण के उत्तर काण्ड से लिया गया है और इसमें सीता के वन में निर्वासन की, राम को उसका पता लगाने की और दोनों के पुनर्मिलन की कहानी दी गई है। वाल्मीकि के आश्रम में बहती हुई कुन्द पुष्पों की माला को देखकर राम ने सीता का पता लगा लिया था, इसीलिए नाटक का नाम कुन्दमाला रक्खा गया।

शैली और नाट्य-कला की दृष्टि से इस नाटक में सजीवता और क्रियावेग दोनों की ही प्राप्ति होती है। वस्तुतः प्रसादपूर्ण और सरल भाषा-शैली, तथा लम्बे-लम्बे समासों का परित्याग दिङ्नाग की बहुत बड़ी विशेषता है। चरित्र-चित्रण भी अधिक विशद और मनोहर है।

**कृष्ण मिश्र**—ये प्रबोधचन्द्रोदय नामक रूपक के प्रणेता हैं और राजा कीर्तिवर्मा के राज्यकाल में हुए हैं। इस राजा का एक शिलालेख १०९८ ई० का प्राप्त हुआ है। अतः कृष्णमिश्र का समय ११०० ई० के लगभग माना जा सकता है।

प्रबोधचन्द्रोदय शान्त रस प्रधान रूपकात्मक नाटक है जिसमें वेदान्त के अद्वैतवाद का रोचक ढंग से प्रतिपादन किया गया है। विवेक, मोह, ज्ञान, विद्या, बुद्धि, दम्भ, श्रद्धा, भक्ति आदि भावों को पुरुष और स्त्री पात्रों के रूप में कल्पित कर अध्यात्म विद्या का सुन्दर उपदेश दिया गया है।

जयदेव—यह गीत-गोविन्द के प्रणेता बङ्गाल निवासी जयदेव से सर्वथा भिन्न हैं। यह जयदेव विदर्भ देश वासी हैं। इन्होंने प्रसन्नराघव नाटक का प्रणयन किया है और इनका समय १२०० ई० है।

सात अङ्कों में विभाजित यह नाटक रामायण की लोक-प्रसिद्ध कथा पर आधृत है किन्तु लेखक ने ऐतिहासिक कथानक लेते हुए भी अनेक रोचक परिवर्तनों का समावेश कर दिया है। काव्य-कौशल की दृष्टि से लेखक का संस्कृत भाषा पर असामान्य अधिकार परिलक्षित होता है। उसकी भाषा में अद्भुत लालित्य है। पद-शय्या इतनी मसृण एवं उदार है कि भाषा में अपूर्व रमणीयता आ गई है।

वत्सराज—ये कालंजर नरेश परमर्दीदेव (११६३-१२०३) के मन्त्री थे। इन्होंने छः नाटकों की रचना की। इन छः नाटको के नाम हैं—

१—किरातार्जुनीय व्यायोग, २—कर्पूर चरित्र, ३—हास्य चूड़ामणि, ४—रुक्मणी हरण, ५—त्रिपुरदाह, ६—समुद्र मन्थन।

किरातार्जुनीय व्यायोग—भारवि के प्रसिद्ध महाकाव्य किरातार्जुनीय के आधार पर रचा गया एकाङ्की व्यायोग है।

कर्पूर चरित्र—एक अंक का भाण है जिसमें कर्पूर अपने रोचक अनुभवों का वर्णन करता है।

हास्य चूड़ामणि—एकांकी प्रहसन है।

रुक्मणी हरण—चार अङ्कों का ईहामृग है।

त्रिपुरदाह—चार अङ्कों का डिम है जिसमें शिव द्वारा त्रिपुरासुर की नगरी के विध्वंस का वर्णन है।

समुद्र मन्थन—तीन अंकों का समवकार है। इसमें देवताओं और राक्षसों द्वारा समुद्र मन्थन, समुद्र से चौदह रत्नों की उत्पत्ति, विष्णु और लक्ष्मी का प्रणय तथा विवाह आदि घटनाएँ वर्णित हैं।

वस्तुत: भास के उपरान्त वत्सराज ही एक ऐसे नाटककार हुए हैं जिन्होंने इतने विविध प्रकार के रूपकों की रचना की है। उनकी शैली सरल, सशक्त और ललित है। उसमें दीर्घ समासों तथा दुरूह वाक्य-विन्यास का सर्वथा अभाव है तथा सर्वत्र क्रियाशीलता एवं रोचकता ही दृष्टिगत होती है।

**प्रश्न २३—त्रिवेन्द्रम में उपलब्ध नाटकों को भास प्रणीत क्यों माना जाता है यह बतलाते हुए भास की नाट्य-कला पर प्रकाश डालिए।**

संस्कृत नाट्य साहित्य में भास का अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान है। कालिदास ने मालविकाग्निमित्र की प्रस्तावना में उनका नामोल्लेख बहुत आदर के साथ किया है। सन् १९११ ई० तक भास के नाटकों के सम्बन्ध में कुछ भी ज्ञात न था। किन्तु इसी वर्ष पं० गणपति शास्त्री को मालाबार से अनेक नाटकीय ग्रन्थ प्राप्त हुए तथा उन्होंने अनेक प्रमाणों के आधार पर भास को उन नाटकीय ग्रंथों का प्रणेता घोषित किया और त्रिवेन्द्रम से भास के नाम से कुछ नाटकों को प्रकाशित किया। पं० गणपति शास्त्री की इस उद्घोषणा के उपरान्त भास के नाम से प्रकाशित नाटकों की प्रामाणिकता तथा अप्रामाणिकता के सम्बन्ध में पर्याप्त विचार-विनिमय हुआ तथा इस सम्बन्ध में विद्वानों के तीन दल बन गए। प्रथम मत के अनुसार इन नाटकों के प्रणेता निश्चित रूप से भास ही हैं। दूसरे मत के अनुसार इन नाटकों का प्रणेता या तो 'मत्तविलास-प्रहसन' का प्रणेता युवराज महेन्द्रविक्रम था अथवा 'आश्चर्य-चूड़ामणि' नाटक का प्रणेता शीलभद्र। इस विचारधारा के विद्वानों का विचार है कि ये नाटक सातवीं अथवा आठवीं शताब्दी में किसी दाक्षिणात्य कवि के द्वारा प्रणीत किए गए होंगे। प्रो० सिलवाँ लेवी, प्रो० विंटरनिट्ज़ तथा प्रो० सी. आर. धर इसी मत के अनुगामी हैं। इस सम्बन्ध में तीसरी विचारधारा यह है कि उपलब्ध १३ नाटक भास प्रणीत

है, किन्तु जिस रूप में उपलब्ध हुए हैं वह उनका संक्षिप्त रंगमञ्चोपयुक्त रूप ही है। इस विचारधारा की भी अनेक उपविचारधाराएं हैं, यथा कुछ विद्वानों के विचारानुसार ये सभी नाटक भास के नाटकों के संक्षिप्त रूप हैं तो कुछ विद्वानों के मतानुसार 'स्वप्नवासवदत्ता' तथा 'प्रतिज्ञायौगन्धरायणम्' तो भास के ही नाटकों के संक्षिप्त रूप हैं जबकि 'दरिद्रचारुदत्तम्' शूद्रक के मृच्छकटिक के आरम्भिक चार अंकों का संक्षिप्त प है। अधिकांश विद्वान् इन नाटकों को भास विरचित ही स्वीकार करते हैं। डा० भोलाशकर व्यास ने इन नाटकों को भास प्रणीत मानने के लिए निम्नलिखित प्रमाण प्रस्तुत किए है :

१—ये सभी नाटक 'नान्द्यन्ते ततः प्रविशति सूत्रधार.' से आरम्भ होते हैं जबकि बाद के संस्कृत नाटकों में—कालिदास में भी—पहले नान्दी पाठ होता है तब यह वाक्य पाया जाता है। जब बाण भास के नाटकों को 'सूत्रधार-कृतारम्भ' कहता है, तो इसी विशेषता का संकेत करता है।

२—इन नाटकों में प्रस्तावना को इस पारिभाषिक संज्ञा से व्यवहृत न कर 'स्थापना' कहा गया है।

३—अन्य संस्कृत नाटकों की तरह स्थापना' में नाटक तथा नाटककार के नाम का संकेत नही मिलता जो शास्त्रीय संस्कृत नाटकों की परम्परा है। अतः ये नाटक इस परम्परा से पूर्व के हैं।

४—प्रत्येक नाटक का भरत-वाक्य प्रायः 'इमामपि मही कृत्स्नां राजसिंहः प्रशास्तु नः' से या इस भाव के अन्य पद्य से समाप्त होता है।

५—सभी नाटकों में समान संघटना पाई जाती है तथा कुछ नाटको के प्रारम्भिक पद्य में मुद्रालंकार पाया जाता है।

६—इनमें से एक नाटक—स्वप्नवासवदत्ता का उल्लेख राजशेखर ने किया है और वह संकेत इस नाटक के इतिवृत्त से मिलता है।

७—भास के नाटकों के कई उल्लेख या उद्धरण अलंकार ग्रन्थों मे भी मिलते हैं। वामन में स्वप्नवासवदत्ता, प्रतिज्ञायौगन्धरायण और चारुदत्त के

उदाहरण दिए हैं। भामह ने प्रतिज्ञायौगन्धरायण की आलोचना करते हुए उससे पंक्तियाँ उद्धृत की हैं। दण्डी ने बालचरित तथा चारुदत्त के 'लिम्पतीव तमोगानि वर्षतीवांजनं नमः' आदि पद्य को उदाहृत किया है और अभिनव-गुप्त ने भारती तथा लोचन में 'स्वप्नवासवदत्तम्' का उल्लेख किया है और एक पद्य (लोचन में) उद्धृत भी किया है। राजशेखर ने निश्चित रूप से स्वप्नवासवदत्तम् को भास के नाम से उल्लिखित किया है।

८—इन नाटकों की संस्कृत शुद्ध शास्त्रीय नहीं है और उनमें कई अपाणिनीय प्रयोग मिलते हैं। उनकी शैली सरल है तथा कालिदास जैसी स्निग्धता लेकर नहीं आती। इन नाटकों की प्राकृत कालिदास की प्राकृत से पुरानी है।

९—इन नाटकों में भरत के नाट्य-शास्त्रीय सिद्धान्तों का पूर्णतः निर्वाह नहीं हुआ है। भरत ने जिन दृश्यों को मंच पर दिखाने का निषेध किया है, उनमें से कई दृश्य इन नाटकों में दिखाए गए हैं। इससे यह स्पष्ट है कि भास के नाटक उस काल के हैं, जब भरत के सिद्धान्त पूर्णतः प्रतिष्ठित न हुए थे।

प्रतिपाद्य विषय के आधार पर भास के रूपकों को चार प्रकारों में विभाजित किया जा सकता है। ये चार प्रकार निम्नलिखित हैं—

१—रामायण पर आधारित रूपक प्रतिमा और अभिषेक।

२—महाभारत पर आधारित रूपक, बाल-चरित, पंचरात्र, मध्यम-व्यायोग, दूतवाक्य, दूतघटोत्कच, कर्णभार, उरुभङ्ग।

३—उदयन सम्बन्धी कथाओं पर आधारित रूपक—स्वप्नवासवदत्तम्, प्रतिज्ञायौगन्धरायण।

४—कल्पित रूपक—अविमारक तथा दरिद्र चारुदत्त।

उपर्युक्त अध्ययन से यह स्पष्ट है कि भास के रूपकों की कथावस्तु का क्षेत्र अनेक प्रकार की विविधताओं से आपूर्ण है। लेकिन इतना होते हुए भी यह निस्संकोच कहा जा सकता है कि भास की सभी रचनाओं में एक जैसी

कुशलता के दर्शन नहीं होते । यदि रामायण से सम्वन्धित रूपकों का
कथा-संविधान बहुत शिथिल पड़ गया है तो महाभारत से सम्वन्धित रूपकों
के अध्ययन से उनकी प्रतिभा का पर्याप्त ज्ञान प्राप्त होता है । लेकिन भास
को जितनी सफलता उदयन की रोमांटिक कथा से सम्वन्धित रूपकों में मिली
है उतनी अन्यत्र नहीं । लेकिन भास के रूपकों की समग्ररूपेण समीक्षा करने
के उपरान्त यह कहा जा सकता है कि कथानक के संविधान की दृष्टि से उनकी
रचनाएँ सफल बन पड़ी हैं । घटना का ऐक्य, घटना की सार्थकता, घटनाओं
की घात-प्रतिघात गति आदि सभी दृष्टिकोणों से उनके रूपकों के कथानक
सफल बन पड़े हैं ।

चरित्र-चित्रण के क्षेत्र में भी भास ने अपनी निपुणता का पूर्ण परिचय
दिया है । उन्होंने अपने पौराणिक पात्रों को वास्तविकता, मनोवैज्ञानिकता
तथा मार्मिकता के साथ अंकित कर बहुत प्रभावशाली बना दिया है । लेकिन
इतना होने पर भी यह अस्वीकार नहीं किया जा सकता कि भास का उद्देश्य
कार्य संचालन है । फलतः उन्होंने चरित्र-चित्रण पर बहुत अधिक बल नहीं
दिया है ।

भास के रूपकों के सम्वाद बहुत चुस्त, संक्षिप्त, अनायासपूर्ण तथा
प्रभावोत्पादक हैं । इस दृष्टि से 'स्वप्नवासवदत्तम्', 'अविमारक' तथा 'उरुभंग'
नाम्नी कृतियों के सम्वाद विशेषरूपेण अवलोकनीय हैं । उन्होंने किसी पद्य
को पादों या उपपादों में विभाजित कर विभिन्न पात्रों के मुख से जो सम्वाद
कराए हैं वे निस्सन्देह अनुपम हैं । यह प्रयोग शीघ्र उत्तर-प्रत्युत्तर तथा चुभते
हुए सम्वादों के लिए विशेषरूप से सफल बन पड़ा है ।

भाषा की दृष्टि से भास के नाटकों की समीक्षा करने पर ज्ञात होता है कि
उसके यहां अनेक अपाणिनीय प्रयोग विद्यमान हैं । अनेक सन्धियां अशुद्ध हैं,
यथा—अवन्त्याधिपतेः, तमीवम् । अनेक स्थलों पर परस्मैपद तथा आत्मनेपद
के प्रयोगों में अपाणिनीय रूप दृष्टिगत होते हैं, यथा :—आपृच्छामि भवन्तौ,
कर्षमाणः, रक्षमाणा । इनमें से कुछ प्रयोग तो छन्दों की सुविधा के हेतु किए

गए हैं। इस सम्बन्ध में डा० कीथ का कथन है कि भास के इन प्रयोगों पर सम्भवतः रामायण तथा महाभारत के आर्ष प्रयोगों का प्रभाव है।

भास ने अपने नाटकों में प्रायः शौरसेनी प्राकृत का प्रयोग किया है। प्रतिज्ञायौगन्धरायण, चारुदत्त, बालचरित, पंचरात्र तथा कर्णभार नाटकों में मागधी का प्रयोग किया गया है।

भास की शैली के मूल गुण ओज, प्रसाद एवं माधुर्य हैं। उनकी शैली में क्लिष्ट कल्पना, समासभूयस्त्व तथा विकट-बन्धता का अभाव है। उनका पदविन्यास स्वाभाविकता से युक्त है तथा उन्होंने शब्दों के परिमित प्रयोगों द्वारा अपने भावों को अत्यन्त मार्मिक रूप प्रदान किया है। भावों को स्वाभाविक रूप देने के लिए उन्होंने प्रायः उपमा, रूपक तथा उत्प्रेक्षा जैसे तरल और स्वाभाविक अलङ्कारों का ही प्रयोग किया है।

भास के रूपक रंगमंच की दृष्टि से बहुत सफल बन पड़े हैं। उनके रूपक न तो परवर्त्ती रूपकों के समान लम्बे ही हैं और न उनमें अस्वाभाविक पद्यों अथवा सम्वादों की योजना ही है। घटनाचक्र की दृष्टि से भी महाभारत, उदयन तथा प्रणयकथा वाले रूपक रंगमंच पर सफलतापूर्वक अभिनीत किए जा सकते हैं। यद्यपि बाली, दुर्योधन, कंस आदि का रंगमंच पर वध कुछ व्यक्तियों को अनुपयुक्त प्रतीत हो सकता है किन्तु ऐसा ज्ञात होता है कि भास दुर्जन पात्रों की रंगमंच पर मृत्यु दिखलाना अनुचित नहीं समझते। इसका कारण यह है कि दुष्ट पात्रों की मृत्यु से सामाजिकों पर कोई बुरा प्रभाव नहीं पड़ता। भास के नाटकों में कहीं-कहीं पर दृश्य-योजना सम्बन्धी त्रुटियाँ भी देखने को मिलती हैं। लेकिन किंचित परिवर्त्तन के उपरान्त ये दृश्य भी सरलतापूर्वक रंगमंच पर अभिनीत किए जा सकते हैं।

संस्कृत के रूपकों का मूल लक्ष्य चारित्रिक अन्तर्द्वन्द्व का चित्रण करना न होकर रसानुभूति उत्पन्न करना है। फलतः संस्कृत के रूपकों में काव्य की मात्रा बहुत अधिक देखने को मिलती है। संस्कृत के अनेक रूपकों में त काव्यत्व की मात्रा इतनी अधिक हो गई है कि रूपक अपना स्वत्व भी खो

बैठे हैं। भवभूति एक ऐसे ही रूपककार हैं जो कविता के प्रवाह में बहुत अधिक बह जाते हैं। लेकिन भास के यहाँ ऐसी स्थिति नहीं है। उनके यहाँ काव्यत्व सदा सहायक बन कर ही आया है जिसके फलस्वरूप उनके कवित्व-पूर्ण पद्य ऊपर से जोड़े हुए प्रतीत नहीं होते अपितु घटना-चक्र में सहायता ही प्रदान करते हैं। उनके नाटकों मे मुख्यतः वीर तथा शृङ्गार रस का प्रयोग देखने को मिलता है और इन दोनों रसों की व्यंजना में वे पूर्णतः सफल रहे हैं।

अन्ततः कहा जा सकता है कि भास के रूपकों से उनकी प्रतिभा का पूर्ण परिचय प्राप्त होता है तथा वे भास की कीर्त्ति को अजर-अमर बनाने में पर्याप्त समर्थ हैं।

**प्रश्न २४—भवभूति की नाट्यकला पर एक आलोचनात्मक लेख लिखिए।**

संस्कृत साहित्य के इतिहास में नाट्य-रचना के क्षेत्र में कालिदास के उपरान्त भवभूति की ही गणना की जाती है। उनके नाटकों के अध्ययन से ज्ञात होता है कि वे तैत्तिरीय शाखा के अनुयायी थे। उनका गोत्र काश्यप था तथा कुल उदुम्बर। वे पद्मपुर के निवासी थे। उनका अध्ययन बहुत विशाल था। व्याकरण, अलङ्कारशास्त्र, न्याय, मीमांसा, वेद, उपनिषद्, सांख्य और योग में वे पूर्णतः निष्णात थे। उनकी रचनाओं के अध्ययन से ऐसा ज्ञात होता है कि उन्हें अपने जीवन में अनेक बार अनादर सहन करना पड़ा था। आलोचकों ने उनकी रचनाओं की कटु आलोचना की थी। लेकिन उन्होंने उन आलोचकों की कटु आलोचना की कोई चिन्ता न की बल्कि उपेक्षा ही की है। 'मालती-माधव' नाटक में अपने आलोचकों को फटकार बतलाते हुए उन्होंने लिखा है—

**ये नाम केचिदिह न प्रथयन्त्यवज्ञां जानन्ति ये किमपि तान् प्रति नैष चलः।**
**उत्पत्स्यतेऽस्ति मम कोऽपि समानधर्मा कालो ह्ययं निरवधिर्विपुला च पृथ्वी॥**

अर्थात् मैं यह प्रयास तुम लोगों के लिए नहीं कर रहा हूँ। मेरा विश्वास है कि मेरे जैसा हृदय और मेरी जैसी प्रतिभा रखने वाला कोई पुरुष कभी

अवश्य पैदा होगा क्योंकि समय का कोई अन्त नहीं और यह पृथ्वी भी बहुत बड़ी है।

भवभूति की तीन रचनाएँ उपलब्ध हैं—

(क) महावीरचरित, (ख) मालती-माधव, (ग) उत्तररामचरित। ये तीनों रचनाएँ रूपक हैं। इन तीनों रूपकों में मालती-माधव तो एक प्रकरण है तथा शेष दो नाटक। नाटकीय संविधान की दृष्टि से ये तीनों रचनाएँ शिथिल हैं। वस्तुतः भवभूति के नाटककर्तृत्व का अध्ययन करते समय हमें यह न भूलना चाहिए कि भवभूति शुद्ध नाटककार न होकर गीति-नाट्यों के प्रणेता हैं। फलतः उनके यहाँ कवियों की सी भाव-तरलता अधिक है। भवभूति और कालिदास में मुख्य अन्तर यही है कि कालिदास का कवि नाटकीय संविधान पर हावी होकर उसे विकृत नहीं बना देता किन्तु भवभूति का कवि-हृदय नाटकीय संविधान की कोई चिन्ता नहीं करता।

ऊपर कहा जा चुका है कि भवभूति मूलतः कवि हैं। वे जहाँ एक ओर संयोग तथा वियोग शृङ्गार एवं करुण की कोमलता को अंकित करने में पटु हैं वहाँ दूसरी ओर वीर, रौद्र तथा वीभत्स का अंकन करने में भी अपने पूर्ण कौशल का परिचय देते हैं। दाम्पत्य-प्रणय के संयोग तथा वियोग दोनों अवस्थाओं के चित्र प्रस्तुत करने में उत्तररामचरित अनुपम है। उत्तररामचरित के प्रथम अंक में संयोग शृङ्गार का अत्यन्त सरस वातावरण उपस्थित किया गया है। इसी प्रकार से शृङ्गार के वियोग पक्ष का चित्रण हमें उस स्थल पर देखने को मिलता है जब परम प्रेयसी सीता को वनवास देने के उपरान्त राम उसके वियोग में बहुत दुःखी हो उठते हैं। महावीरचरित तथा उत्तररामचरित में कुछ स्थलों पर वीर रस और रौद्र रस की अभिव्यंजना बहुत सफल हुई है। उदाहरणार्थ निम्नलिखित अवतरण को लिया जा सकता है जिसमें लव की वीरता का अत्यन्त सुन्दर चित्रण है—

**ज्याजिह्वया बलचितोत्कटकोटिदंष्ट्रं मुद्गारिघोरघनघर्घरघोषमेतत्।**
**ग्रासप्रसक्तहसदन्तकवक्त्रयन्त्र—जृम्भाविडम्बि विकटोदरमस्तु चापम्॥**

इसी प्रकार से महावीरचरित में परशुराम द्वारा कथित निम्नलिखित रौद्र व्यंजक उक्ति रौद्र रस की अभिव्यंजना में पूर्णतः समर्थ है—

उत्तिष्ठोत्तिष्ठ यावद्विशलितयकृत्क्लोमदृक्कास्त्रगात्रः
स्नायुग्रन्थ्यस्थिशल्कव्यतिकरतिजरत्कन्धरादत्तखण्डः ।
मूर्धच्छेदादुदंचद्गलधमनिशिरासक्तडिण्डीरपिण्ड—
प्रायासृग्भारघोरं पशुमिव परशुः पर्ववस्त्वां शृणातु ॥

वीर तथा रौद्र रस के समान वीभत्स रस के चित्रण में भी भवभूति अत्यन्त दक्ष हैं। संस्कृत साहित्य में वीभत्स रस का चित्रण बहुत अल्प मात्रा में उपलब्ध होता है. किन्तु भवभूति ने इस क्षेत्र में भी कमाल का कौशल दिखलाया है। मालती-माधव के पाँचवें अंक में श्मशान भूमि के प्रेतों का जो चित्रण किया गया है वह निस्सन्देह वीभत्स रस की चर्वणा कराने में पर्याप्त समर्थ है। उदाहरणार्थ निम्नलिखित अवतरण को लिया जा सकता है—

उत्कृत्योत्कृत्य कृत्तिं प्रथममथ पृथूत्सेधभूयांसि मांसा-
न्यंसस्फिक्पृष्ठपिंडाद्यवयवसुलभान्युग्रपूतीनि जग्ध्वा ।
आर्तः पर्यस्तनेत्रः प्रकटितदशनः प्रेतरङ्कः करङ्का-
दङ्कस्थादस्थिसंस्थं स्थपुटगतमपि क्रव्यमव्यग्रमत्ति ।

वस्तुतः भवभूति के काव्य का अंगी रस करुण ही है। इस क्षेत्र में उनकी समानता करने वाला कोई अन्य कवि नहीं है। गोवर्धनाचार्य ने उनके करुण रस की प्रशंसा करते हुए लिखा है—

भवभूतेः सम्बन्धाद् भूधरभूरेव भारती भाति ।
एतत्कृतकारुण्ये किमन्यथा रोदिति ग्रावा !!

'उत्तररामचरित्' करुण रस की व्यञ्जना करने वाली सर्वश्रेष्ठ कृति है। भवभूति की यह कृति यों तो आद्यांत करुण रस से आपूर्ण है किन्तु इसका तीसरा अंक तो जैसे करुण रस का अगाध सागर ही है। इस अंक में करुण रस की जैसी मार्मिक और गम्भीर व्यञ्जना हुई है वैसी शायद ही अन्यत्र हुई हो। वस्तुतः भवभूति का करुण रस उस पुटपाक के सदृश है

जिसके भीतर तीव्र अन्तर्वेदना प्रज्वलित हो रही है। यह वेदना अंतस्तल में अनी के समान चुभ कर दारुण वेदना तो उत्पन्न करती है लेकिन अमर्यादित उद्वेग अथवा अनर्गल प्रलाप का रूप कभी धारण नहीं करती।

भवभूति ने जिस प्रकार से रस-योजना के क्षेत्र में कोमल तथा कठोर दोनों ही रसों को अपनाया है उसी प्रकार से प्रकृति के दोनों रूपों—कोमल और कठोर—को देखने में भी उनकी दृष्टि चूकी नहीं है। वस्तुतः उनकी दृष्टि इतनी पैनी है कि जहाँ वे एक ओर कमल-वनों को कम्पायमान करने वाले मल्लिकाक्ष हंसों अथवा वृक्ष की शाखाओं पर झूमते शकुन्तों की कोमल भंगिमा को निहारते हैं वहाँ दूसरी ओर प्रचण्ड-ग्रीष्म-ऋतु में अजगर के पसीने को पीते हुए प्यासे गिरगिटों को देखना भी नहीं चूकते। इसी प्रकार से दण्डकारण्य का चित्रण करते समय उन्होंने उसके दोनों रूपों—कोमल एवं कठोर—का चित्रण किया है।

चरित्र-चित्रण की दृष्टि से भवभूति के नाटकों की समीक्षा करने पर ऐसा प्रतीत होता है कि उन्होंने अपने पात्रों के व्यक्तित्व तथा चरित्र को प्रस्फुटित करने का कोई विशेष प्रयास नहीं किया। फलतः उनके अधिकांश पात्र नाटक के कार्य का निर्वाह मात्र करते हैं। चरित्र-चित्रण की दृष्टि से महावीरचरित् नाम्नी कृति अत्यन्त दुर्बल रचना है किन्तु इस दृष्टि से तो 'उत्तररामचरित्' के रतिपय चरित्र निस्संदेह अत्यन्त श्रेष्ठ बन पड़े हैं। राम, सीता, जनक तथा कौशल्या उत्तररामचरित् के ऐसे पात्र हैं जिनका चरित्र अत्यन्त प्रभावशाली बन पड़ा है।

भाषा पर भवभूति का असाधारण अधिकार दृष्टिगत होता है। अवसरानुकूल भाषा का प्रयोग करने में वे सिद्धहस्त हैं। यदि भयंकर युद्ध वर्णन के समय वे दीर्घकाय समासों से युक्त तथा ओजगुण से सम्पन्न क्लिष्ट पद्यों की रचना करते हैं तो सुकुमार भावों की व्यञ्जना करते समय समासरहित सरल एवं मधुर पदावली का प्रयोग करते हैं। वे जिस सरलता से 'कूजत्क्लान्त कपोतकुक्कुटकुलाः कूले कुलायद्रुमाः' जैसी समासबहुला क्लिष्ट

पदावली का प्रयोग करते हैं उसी सरलता से 'वितरति गुरुः प्राज्ञे विद्यां यथैव तथा जड़े' के समान सरल एवं समास रहित पदावली की योजना भी करते हैं। कभी-कभी तो उनकी इस भाषा-निपुणता का परिचय एक ही पद्य में उपलब्ध हो जाता है जब वे कोमल भावों के प्रकाशन के लिए वैदर्भी रीति की कोमलकांत पदावली का आश्रय लेते हैं तो उत्तरार्ध में वीरोल्लास की भावना को व्यञ्जित करने के लिए गौड़ी की गाढ़बंधना का आश्रय लेते हैं। उदाहरणार्थ निम्नलिखित अवतरण को लिया जा सकता है—

यथेन्दावानन्द व्रजति समुपोढे कुमुदिनी
तथैवास्मिन् दृष्टि मर्म कलहकामः पुनरयम्।
झणत्कारक्रूरक्वणितगुणगुञ्जद्गुरुधनु—
र्धृतप्रेमा बाहुर्विमचविकरालोल्वण रसः॥

वस्तुतः भवभूति के ऐसे वर्णनों को पढ़ने के उपरांत ऐसा प्रतीत होता है कि भाषा उनकी चेरी है, वह उसे जैसा चाहते हैं मोड़ लेते हैं, उसकी यह सामर्थ्य नहीं कि उनके सामने चूं-चपड़ कर सके।

भवभूति व्याकरण, न्याय तथा मीमांसा आदि विभिन्न शास्त्रों के प्रकाण्ड ज्ञाता थे। फलतः उनकी प्रसिद्ध रचना 'उत्तररामचरित्' में ऐसे शब्दों का प्रयोग भी दृष्टिगत होता है जो अमरकोष तक में उपलब्ध नहीं होते। 'आकूत', 'उत्पीड', 'कन्दल', 'कुम्भीनस', 'प्रतिसूर्यक आदि कुछ ऐसे ही शब्द हैं।

शैली का आदर्श बतलाते हुए भवभूति ने कहा है—

यत्प्रौढत्वमुदारता च वचसां यच्चार्थतो गौरवम्।
तच्चेदस्ति ततस्तदेव गमकं पाण्डित्यवैदग्ध्ययोः॥

अर्थात् भाषा का प्रौढ़त्व, व्यञ्जना-प्रणाली का औदार्य और अर्थगौरव ही पाण्डित्य एवं वैदग्ध्य के परिचायक हैं। यदि भवभूति की रचनाओं को इस कसौटी पर कसा जाए तो वे निस्संदेह खरी उतरेंगी। उनकी भाषा में प्रौढ़ता, शब्द-विन्यास में प्राञ्जलता तथा भावों में गरिमा के दर्शन होते हैं।

परंपराभुक्त प्रणाली का अनुगमन न कर नवीन एवं मौलिक कल्पनाओं का उद्भावना करते हैं। वे किसी अवस्था-विशेष अथवा भाव-विशेष का ऐसा सजीव तथा क्रमबद्ध रूप प्रस्तुत करते हैं कि पाठक के समक्ष चित्र सा समुपस्थित हो जाता है। कभी-कभी तो वे इतनी गहराई तक पहुँचते हैं कि अंतस्तल में उठने वाले विभिन्न भावों को एक ही पद्य में उपस्थित कर देते हैं। उत्तररामचरित् के तृतीय अंक का निम्नलिखित श्लोक ऐसा ही श्लोक है जिसमें कवि ने इस तथ्य का अंकन किया है कि बारह वर्ष के दीर्घ वियोग के उपरांत दण्डकारण्य में अपने प्राणनाथ राम का साक्षात्कार करते समय सीता के अंतस्तल में कितने विभिन्न प्रकार के भावों का संचार हो रहा था—

तटस्थं नैराश्यादपि च कलुषं विप्रियवशाद्
वियोगे दीर्घेऽस्मिन् झटिति घटनोत्तम्भितमिव।
प्रसन्नं सौजन्याद्दयितकरुणैर्गाढकारणं
द्रवीभूतं प्रेम्णा तव हृदयस्मिन् क्षण वन॥

भवभूति की शैली को एक अन्य विशेषता यह है कि वे अपने पद्यों में भी अर्थानुकूल ध्वनि उत्पन्न करने में भी समर्थ हैं। उनके शब्दों में प्रतिपाद्य विषय की झंकार स्पष्ट सुनी जा सकती है। जिस समय वे तूफान अथवा रणक्षेत्र के भयावह दृश्यों का शब्दांकन करते हैं उस समय ऐसा प्रतीत होता है मानो वास्तव में तूफान आ गया है अथवा रण-भूमि में युद्ध हो रहा है।

भवभूति ने अपनी शैली में कहीं-कहीं हास्य-व्यंग्यात्मक शैली का आश्रय भी लिया है। लेकिन उनकी हास्य-व्यंग्यात्मक शैली की विशेषता यह है कि उसमें कहीं पर भी अशिष्टता नहीं आने पाई है। उनके व्यंग्य बहुत मार्मिक तथा हास्य बहुत शिष्ट हैं। उनका गंभीर हास्य स्मित की सीमाओं तक ही सीमित रहता है।

भवभूति ने छन्दों के प्रयोग में भी बहुत सतर्कता एवं प्रवीणता दिखलाई है। शिखरिणी छन्द तो उन्हें विशेष रूप से प्रिय है। क्षेमेंद्र ने उनके इस छन्द की प्रशंसा भी बहुत की है—

